में यदि कोई कमी रह गई हो, तो क्षमा कीजिएगा' निवेदन करके चुप हो गए। मिश्र महोदय ने उनको अतिथि—सेवा की प्रशंसा करते हुए बारम्बार विनम्रता प्रदर्शित की। उसी अवसर पर नौकर के रूप में स्थित उसके बेटे मोखे नाई ने हाथ जोड़कर शुक्ल महोदय से निवेदन किया—"मालिक आपसे मिलकर बहुत प्रसन्न हैं। वे हृदय से चाहते हैं कि सम्बन्ध यहीं हो जाय। फिर भी यदि आप दूसरा कुछ न समझें, तो मालिक तनिक लड़के को देखना चाहते हैं।" शुक्ल महोदय की आँखें प्रेम से खिल उठीं और वे हँसकर बोले—"नहीं नहीं और कुछ क्या समझूँगा ? ? बड़ी कठिनाई से मिलने वाले दुल्हे को अच्छी तरह देख भाल लेना सर्वथा उचित है। मैं भी कन्या देखना चाहूँगा। किन्तु पहले आप लड़के को देख लें। वह महेशपुर महाविद्यालय में संस्कृत-विभाग में प्राध्यापक है। उसका नाम विद्यानिधि शुक्ल है। वहाँ वह छात्रावास का संरक्षक (वार्डेन) भी है। वहाँ से जब आप लौटकर आयेंगे तब मैं भी कन्या देखने का निश्चय करूँगा। व्यवहार की बात का विचार कर जब मिश्र महोदय ने दहेज के बारे में कुछ संकेत किया तब शुक्ल महोदय ने कहा—"दहेज की क्या बात? लोकमर्यादा समझ बूझकर आप जो भी पत्र-पुष्प देंगे, वह मुझे स्वीकार होगा।"

तत्पश्चात् विनयपूर्वक शुक्ल महोदय से विदा लेकर, उनके नौकर को दस रुपये देकर ठग मिश्र महोदय चलने को तैयार हुए। शुक्ल महोदय ने भी नौकर रूप वाले उनके पुत्र को बीस रुपया देकर उसके हाथ में एक पहचानपत्र दिया। उसे लेकर वे दोनों ठग सायंकाल किसी तरह महेशपुर पहुँचे। वहाँ महाविद्यालय में प्राध्यापक विद्यानिधि शुक्ल आसानी से मिल गए। अपने पिता के पत्र से सब जानकर उन्होंने उन दोनों का भरपूर अतिथि-सत्कार किया।

कुछ देर विश्राम करके ठग मिश्रमहोदय की आज्ञा से नौकर वेष-धारी रसोई बनाने में कुशल उसके पुत्र ने रसोई घर में जाकर भोजन पकाया। भोजन बनाते समय उसने विद्यानिधि शुक्ल की खीर में हल्का विष मिला दिया। भोजन कर चुकने पर विद्यानिधि बिस्तर पर बैठकर मिश्रमहोदय से बात करते हुए, विष के प्रभाव से धीरे-धीरे मूर्च्छित हो गए जैसे उन्हें सहज ही नींद आ गई हो। विद्यानिधि शुक्ल के बेहोश

हो जाने पर, वे दोनों पिता-पुत्र वहाँ सब जगह खोजकर उनके सब रुपये पैसे और कीमती कपड़े भी लेकर चम्पत हो गये। उस वर्ष उन दोनों नें इसी प्रकार बहुत बार वर की खोज की।

प्रभुनिर्मित इस कथा को भक्तिसहित जो सुने सुनाये।
अपनी कन्या के योग्य वर निश्चय ही उसको मिल जाये॥
मंगलकार्य, विवाह में धूर्त भरे स्थान।
उसे न बाधा हो कभी, जो इसे पढ़े दे ध्यान॥

: ४ :

## दूरभाष (टेलीफोन)

वाराणसी में सम्पन्न लोगों की रवीन्द्रपुरी नामक एक कालोनी है, जहाँ बड़े-बड़े सेठ, प्रतिष्ठित चिकित्सक, इञ्जीनियर, अधिकारी और प्राध्यापक निवास करते है। विस्तार-शोभासम्पन्न यह कालोनी अच्छी सड़कों से सुविभक्त, गृहवाटिकाओं से सुशोभित और अच्छे भवनों से सजी हुई है। वहाँ एक दिन सायंकाल किसी क्रीडोद्यान में दो बालक परस्पर खेल रहे थे। वे दोनों ही मित्र एक ही विद्यालय में साथ-साथ पढ़ते हैं। वे दोनों एक साथ विद्यालय जाते आते और खेलते है, उनमें से एक इञ्जीनियर का लड़का है और दूसरा प्राध्यापक का। यद्यपि प्राध्यापकमहोदय ने भी अपनी लम्बी सेवावधि में पर्यांप्त धन-सञ्चय किया किन्तु इञ्जीनियर महोदय की अपेक्षा उनके पास कम ही सम्पत्ति है। इञ्जीनियर महोदय का घर सभी आधुनिक भौतिक सुख-सुविधाओं से भरा पूरा है। प्राध्यापक का पुत्र अपने पिता के प्रभाव से विनययुक्त और सरल व्यवहार वाला है। इञ्जीनियर का लड़का भी उसी तरह का है किन्तु अपने पिता के अधिकार और ऐश्वर्य का गर्व कभी-कभी उसकी बात से प्रकट होता है।

खेलते हुए उन दोनों में कुछ झगड़ा हो गया। धीरे-धीरे उसका रूप कुछ बिगड़ गया! यद्यपि वे दोनों प्रगाढ़ मित्र थे तथापि बालकों का स्वभाव विचित्र होता है। झगड़ते हुए इञ्जीनियर के लड़के ने उपहास पूर्वक कहा—"अरे जा-जा तुम्हारे घर में टेलीफोन भी नहीं है। तुम्हारे पिता प्रतिदिन ही आकर मेरे पिता से चिरौरी करते हैं—"टेलीफोन करना चाहता हूँ।" यह सुनकर प्राध्यापक पुत्र मुँह लटकाये अपने घर चला गया। घर जाकर खिन्न सा, थका सा चुपचाप बिस्तर पर पड़ गया। यह हमेशा क्रीडोद्यान से हँसता हुआ आता है किन्तु आज क्या हुआ कि यह खिन्न दिखाई पड़ रहा है ऐसा सोचकर उसकी माँ उसके पास जाकर उससे पूछने लगी—"बेटा, क्यों दुःखी दिखाई पड़ रहे हो? तुम्हारा क्या अप्रिय हो गया?" उसने रुँधे गले से सब कह सुनाया। वह सुनकर उसकी माँ उसे आश्वस्त करती हुई बोली—

"बेटा, दुःखी मत हो। अध्यापक के लड़के हो। तुम्हारे पिता की कमाई साफ-सुथरी है। उसमें इञ्जीनियर की तरह ऊपरी आमदनी नहीं है। फिर भी मैं कोशिश करूँगो कि अपने घर में भी टेलोफोन लग जाय। जाओ, अब प्रसन्न मन से अपना सायंकाल का पठनकार्य करो।"

उसी दिन, रात के भोजन के पश्चात् उसने अपने पति से यह सब कहा। उसे सुनकर प्राध्यापक महोदय हँसकर बोले—"पूर्वजों द्वारा न किए गए कार्यों को पुत्रों ने किया। मेरे द्वारा पहले से सोचे गए कार्य को अब पुत्र ने करा ही डाला। जब भी मैं इञ्जीनियर के घर टेलीफोन करने जाता हूँ तब मेरे मन के किसी कोने में सोया स्वाभिमान जाग ही पड़ता है। किन्तु मैं कोशिश करके मन को समझाता था कि इसके बिना भी काम तो चल ही रहा है। जब तब इसके प्रयोग की सुविधा इञ्जीनि-यर दे ही देते हैं। किन्तु अब यह वृत्तान्त सुनकर निश्चय ही अपने घर भी टेलीफोन लगवा लेना चाहता हूँ।"

विस्तर पर लेटे हुए प्राध्यापक के चित्त में टेलीफोन की बहुत सी उपयोगिता आई। अपने घर में बैठा हुआ कोई भी व्यक्ति टेलीफोन की सहायता से दूर या पास में रहने वाले अभीष्ट व्यक्ति से बातें करने में समर्थ रहता है। सम्बन्ध बनाने और उसकी रक्षा करने में भी यह टेलीफोन रामबाण को तरह समर्थ है। स्थल, जल या आकाश में चलने वाले यान कब आयेंगे, कब जायेंगे; उनमें आरक्षण हो सकता है या नहीं—यह सब टेलीफोन द्वारा शोघ्र ही जाना जा सकता है। अपने कार्यालय में कोई भी सूचना शीघ्र ही भेजी जा सकती है। थोड़े ही समय में राजकोय सेवाओं या अधिकारियों जैसे चिकित्सा, अग्निशमन, पुलिस आदि की सहायता, टेलीफोन के माध्यम से शीघ्रता से प्राप्त करना सम्भव है। ये तो कुछ उदाहरण हैं। वस्तुतः वर्तमानयुग में टेलीफोन की उपयोगिता स्वयंसिद्ध है। और भी, टेलीफोन के बल से कोई भी व्यक्ति अपना बड़ा से बड़ा अभीष्ट कार्य करने में समर्थ होता है। यही नहीं बल्कि टेलीफोन अपने मालिक को उच्चवर्गीय समाज में प्रतिष्ठा भी देता है। हाथ की कलाई पर बँधी हुई घड़ी जैसे व्यक्ति की शोभा बढ़ाती है उसी प्रकार टेलीफोन से भी घर की शोभा बढ़ती है। सरकारी कार्यालयों, राजनेताओं के घरों, व्यापारियों की दुकानों तथा अन्य भी

संस्थानों में टेलीफोन अनिवार्यतः बहुत उपयोगी है। मुझ अध्यापक के लिए भी इस यन्त्र की उपयोगिता है ही। कितना महत्त्व है टेलीफोन का!—ऐसा सोचता हुआ वह सो गया। स्वप्न में भी उसने बार-बार टेलीफोन की घण्टी की घनघनाहट सुनी।

दूसरे दिन उसने विश्वविद्यालय से दो दिन का आकस्मिक अवकाश लिया। टेलीफोन कार्यालय जाकर आवेदनपत्र भरने आदि की सारी औपचारिकतायें पूरी करके खजाने में निर्दिष्ट धन भी जमा कर दिया। यह सब करके अन्त मे टेलीफोन कार्यालय के प्रबन्धक से मिला। अपना परिचय देकर प्रयोजन बताया। दूसरे दिन अवसर पाकर पुनः प्रबन्धक महोदय से मिला। प्रबन्धक ने सम्बद्ध क्लर्क को बुलाया। क्लर्क ने आकर उन्हें उससे सम्बद्ध फाइल दिखाया। फाइल देखकर प्रबन्धक ने उनके आवेदन का क्रमाङ्क निर्दिष्ट करते हुए कहा—"प्राध्यापक महोदय, आप के टेलीफोन लगने की बारी अगले पाँचवे वर्ष आयेगी। यथासमय हमारे कार्यालय से आपके पास सूचना पहुँचेगी।"

अब क्या करूँ, कैसे जल्दी हो, कोई उपाय हो सकता है या नहीं—यह सब सोचता हुआ वह प्रबन्धक के कमरे से निकल कर सीढ़ी से उतर रहा था कि उस कार्यालय का एक क्लर्क मिल गया, जो प्राध्यापक का एक पूर्वछात्र था। अत्यन्त आदर पूर्वक प्रणाम करके उसने आने का कारण पूछा। उसके इस प्रकार पूछने पर प्राध्यापक ने अत्यधिक प्रसन्न होकर सब कुछ बताया। तब वह क्लर्क स्वयं उसकी टेलीफोन के नये कनेक्शन सम्बन्धी फाइल को देखकर बोला—"मेरे यहाँ रहते आपका कार्य कैसे नहीं होगा ?" इस प्रकार प्राध्यापक महोदय की व्यग्रता दूर कर पुनः बोला—"टेलीफोन चाहने वाले लोग यहाँ आकर हजारों रुपये घूस भी देते है। आपका आवेदन पत्र तो सामान्य श्रेणी है। किन्तु विशिष्ट श्रेणी का करने के लिए उपाय हैं। उसमें से पहला है किसी विशिष्ट ( V. I. P. ) व्यक्ति की संस्तुति। दूसरा उपाय है—किसी विषय पर अखिल भारतीय अधिवेशन का आयोजन। यह उपाय सरल है। आप आवेदन करें कि नई शिक्षानीति पर मैंने अखिल भारतीय विचार गोष्ठी का आयोजन किया है। उसका अधिवेशन अगले महीने में होगा। इसके लिए मुझे टेलीफोन का अस्थायो कनेक्शन प्रदान किया

जाय। इसमें ऐसा भी करना है कि गोष्ठी विषयक एक परिपत्र भी, गोष्ठी के शीर्षक के साथ अपना नाम पद आदि का सूचक पत्र छपवाकर आवेदनपत्र के साथ लगा दें। शेष सब मैं कर लूँगा। अस्थायी संयोजन मिल जाने पर टेलोफोन का स्थायी कनेक्शन भी मेरे प्रयत्न से हो जायगा।" इस प्रकार अपने छात्र क्लर्क की सहायता से, उसके निर्देशानुसार करके शीघ्र ही उस प्राध्यापक ने टेलीफोन का अस्थायी कनेक्शन प्राप्त कर लिया। सपरिवार वह प्राध्यापक प्रसन्न हुआ।

टेलीफोन लगने के पहले दिन ही उसका उद्घाटन समझ कर कॉलोनी के सैकड़ों निवासियों ने टेलीफोन पर बातें की। तत्पश्चात् तो प्रतिदिन ही दसों लोगों द्वारा आकर, "श्रीमान् जी तनिक आपके टेलीफोन का उपयोग करना चाहता हूँ" यह कथन सुनते-सुनते प्रतिदिन सिरदर्द बढ़ता ही गया।

एक दिन प्राध्यापक महोदय विश्वविद्यालय से आकर अपने कमरे में बैठे ही थे कि टेलीफोन की घण्टी बज उठी। उन्होंने उसका रिसीवर उठाकर कान से लगाया ही था कि बिना किसी भूमिका के दूसरी ओर से गालियों की लगातार बौछार कान में पैठ गई। प्राध्यापक महोदय तो, "सुनिये, सुनिये किसे किसलिए गाली दे रहे हैं" चिल्लाते रहे किन्तु दूसरी ओर इसका कोई प्रभाव न था। अन्त में खिन्न होकर उन्होंने रिसीवर टेलीफोन पर रख दिया। इसी तरह प्रायः प्रतिदिन ही किसी की असम्बद्ध भर्त्सना, गाली और अन्य भी कुवार्तायें टेलीफोन द्वारा कानों में पहुँचने लगीं। कभी टेलीफोन की घण्टी सुनकर रिसीवर कान से लगाने पर, "अरे माथुर, मैं बैजनाथ बोल रहा हूँ" "अरे मुखोपाध्याय" "अयि प्रियतमे"; "भाई, काशीविश्वनाथ ट्रेन के छूटने का समय बताइए"; "मुकुन्द, आज सोने का क्या मूल्य है ?"; "रे भार्गवकुल-कलङ्क ! मेरा कर्ज कब्र चुकाओगे ?; "अरे कहाँ सें? आयकर कार्यालय से ?" इत्यादि बातचीत बार-बार सुनकर दुःखी मन से 'गलत नम्बर' कहकर सम्बन्ध काटने की परम्परा ही चल पड़ी।

एक दिन प्राध्यापक महोदय को एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सन्देश भेजना था। जब उन्होंने अभीष्ट नम्बर डायल करके रिसीवर कान से लगाया तो वहाँ कोई आवाज ही न थी। टेलीफोन निष्क्रिय ( Dead ) हो

गया—यह जानकर उन्हें बड़ा गुस्सा आया। टेलीफोन कार्यालय जाकर बाधा (फाल्ट) दूर करने के लिए लिखित रूप से प्रार्थना पत्र दिया। शिष्य क्लर्क के प्रयत्न के बावजूद दो दिन बाद मेकेनिकों ने उस यन्त्र को फिर चालू किया। जब तब यह टेलीफोन स्वयं ही निष्क्रिय सक्रिय हो जाता है।

एक दिन आधीरात के समय प्राध्यापक महोदय गहरी नींद में थे। टेलीफोन की घण्टी आवाज करने लगी। उस आवाज से उनकी नींद नहीं टूटी। किन्तु लगातार घण्टी बजने से उनकी पत्नी जाग गई और उसने रिसीवर उठाकर कान से लगा लिया। दूसरी ओर से आ रही सुमधुर ध्वनि उसके कानों में प्रविष्ट हुई। स्वयं चुपचाप उसने सुना-- "प्रियतम ! आप भी मेरी ही तरह आधीरात को भी जाग रहे हैं। आपका वियोग मुझे बहुत कष्ट दे रहा है। दिन में तो विश्वविद्यालय में आपकी रूपमाधुरी का पान करके, आपके साथ बातें करके, जब तब सिनेमा भी देखकर, जलपान घरों में गोष्ठी बुलाकर, जिस किसी प्रकार से अपने हृदय को मना लेती हूँ। किन्तु जब रात में अकेली होती हूँ तो नींद भी साथ नहीं देती; क्षणभर भी युग के समान प्रतीत होता है। समय कैसे काटूँ ? अब तो यह वियोग असह्य है।" इतना ही सुनकर प्राध्यापक की पत्नी ने सौत की शङ्का से व्याकुल होकर शीघ्र ही पति को जगाया। टेलीफोन का रिसीवर उसके हाथ में फेंककर बाण से घायल हरिणी की तरह, डरी हुई सी, दुःखी सी, क्रुद्ध सी उसके ऊपर नजर डाली। जागकर उन्होंने भी रिसीवर थामकर जब कान से लगाया तब स्त्री का स्वर सुनकर पूछा—"आप कौन हैं ? किससे बात कर रही हैं ?" टेलीफोन की गड़बड़ी से मैंने अनजान व्यक्ति से प्रेमालाप किया यह जानकर उसने भी बिना कुछ बताये सहसा सम्बन्ध काट दिया। टेलीफोन का यह तमाशा अनुभव कर वे पति-पत्नी हँसते-हँसते लोट-पोट हो गए।

इस प्रकार टेलीफोन के कटुमधुर अनुभवों के साथ प्राध्यापक के परिवार ने महीने भर से अधिक समय व्यतीत किया। एक दिन टेलीफोन का बिल आ गया। उसमें चार्ज के रूप में चार हजार रुपया देय छपा हुआ देखकर सभी विस्मित थे। टेलीफोन कार्यालय में जाकर पूछने पर,

वहाँ उत्तर मिला—"सम्भव है, कम्प्यूटर की कोई गलती हो। किन्तु अभी तो यह चार्ज देना ही पड़ेगा। अन्यथा टेलीफोन की तार लाइन काट दी जायेगी।" लाइन काटना स्वीकार है न कि इतनी बड़ी राशि जमा करना—ऐसा सोचकर प्राध्यापक महोदय वहाँ से लौट आए।

दूर से भी दूरभाष की सुनता है जो यह कथा।
निश्चय ही प्रसन्न होता है विस्मृत कर अपनी व्यथा ॥
कष्ट न होने या होने का दूरभाष से उसको।
करे दूर यह कथा-श्रवण निश्चय तुरन्त ही सबको ॥

: ५ :

## शिखापण्डित

विन्ध्यवन में सोन नदी के दक्षिण तट पर पर्वतपुर नाम का एक गाँव है। उस गाँव में ब्राह्मणवंश के अलङ्कार श्रीमान् धर्मध्वजशास्त्री महोदय निवास करते थे। सरस्वती के अवतार पण्डितप्रवर शास्त्री जी का पुत्र ऐसा मूर्ख होगा—यह कौन जानता था! भाग्य भी विचित्र है। कर्म की गति बड़ी रहस्यमय है। यही धर्मध्वजशास्त्रीजो हैं, जो सदैव डंके की चोट पर ललकारते थे—

मैं विद्वान् अकेला पण्डित, भाई भी कुछ होवे।
कुछ-कुछ मेरी पत्नी भी है बाकी मेढक कौवे॥"

शास्त्री जी के पाण्डित्य का कहना ही क्या? जिसका नाम सुनते ही सभा में से बड़े-बड़े शास्त्रार्थ-महारथी भाग जाते थे, उन्हीं के पुत्र को मूर्खताभरी बातें सुनने और उसका मजाक लेने के लिए लोगों की भीड़ जुटती है। मणि की खान में यह पत्थर का टुकड़ा कैसे आ गया? चन्द्रमा में धब्बे की तरह, ईख की जड़ में सरकण्डे की तरह वह उनके घर में पैदा हो गया। पिता ने उसके नाम में किन अक्षरों की योजना की थी—यह तो मैं नहीं जानता किन्तु अपनी भारी चुटिया के कारण वह लोगों के बीच 'शिखापण्डित' नाम से प्रसिद्ध हुआ।

बहुत दिनों से पुत्र के लिए ललक रही शास्त्री जी की पत्नो ने पुत्र-रत्न को जन्म दिया है—शुभ सन्देश सुनकर सभी लोग आनन्द से भर उठे। माता से पाला गया और पिता से दुलारा गया वह धीरे-धीरे बढ़ने लगा। धूल में खूब खेलने वाले उसको अध्ययन की अपेक्षा गायें चराना अधिक अच्छा लगता था। पिता की सीख पर उसने तनिक भी कान न दिया। अक्षरों से परिचय भी न किया। किन्तु निरक्षर होते हुए भी उसकी बुद्धि बड़ी प्रखर थी। अपने पिता के मुख से विभिन्न ग्रन्थों की पाठावृत्ति बार-बार सुनते-सुनते अनेक ग्रन्थ उसे कण्ठस्थ हो गए। पत्थर पर भी रस्सी घिसने से घट्ठा पड़ जाता है। इसी प्रकार उसने लघुसिद्धान्तकौमुदी, सत्यनारायण-व्रत-कथा, दुर्गासप्तशतो और भी अन्य अनेक ग्रन्थ कण्ठस्थ कर लिए।

समय आने पर शास्त्री महोदय ने उसका विवाह बहुत दूर स्थित किसी गाँव मे प्रतिष्ठित ब्राह्मण परिवार में कर दिया। एक बार अपने पिता से भेजा गया वह अपनी दुल्हन को विदा कराने ससुराल गया। वहाँ के अनुरूप व्यवहार उसकी माता ने अच्छी तरह सिखला दिया था। दामाद, ससुराल में कैसे बैठे, कैसे सोये, कैसे बोले इत्यादि से लेकर वाणी में मधुरता, भोजन में संयम आदि सब अच्छो तरह समझकर, गृह-देवताओं की वन्दना करके, पिता की चरणधूलि माथे लगाकर दूल्हे (श्रेष्ठ) का वेष बनाकर अपने घर से चल पड़ा। मार्ग में जाते हुए उसकी अवर्णनीय शोभा थी। सिर पर सफेद पगड़ी, मस्तक पर चन्दन, आँखों में काजल, कानों में मणिकुण्डल, गले में हारों की लड़ियाँ, कन्धे पर रेशमी दुपट्टा, एक हाथ में स्वर्ण कंगन और दूसरे हाथ में समयसूचक घड़ी, बाँयें हाथ में छाता और दाहिने हाथ में उपहार मिष्ठान्न का डिब्बा था। पीला रेशमी कुर्ता पहन कर कमर के नोचे सफेद धुलो हुई धोती पहन रखी थी। शहर से खरीदा गया जूते का जोड़ा उसके पैरों में स्थान पाकर मानों हर्ष से 'चूँ-चूँ' की चलने की आवाज कर रहा था। सजे हुए वेष वाले अपने पुत्र के पोछे-पीछे उसकी माँ गाँव के बाहर तालाब तक आई और उसकी मार्ग कुशलता के लिए टोटका करके लौट गई। मैं ससुराल जा रहा हूँ—यह सोचकर दुगुने उत्साह से खिली आँख वाला वह मेढक-उछाल चाल से रास्ते को लाँघता हुआ दिन ढलने से पहले ही ससुराल पहुँच गया। 'दामाद आया'—इसे महोत्सव मानते हुए सभी लोगों ने मेहमान का स्वागत सत्कार विधिपूर्वक किया। दामाद आने का यह समाचार सूखे वन में आग की तरह पूरे गाँव में फैल गया। गाँव की कुछ बहुयें दामाद देखने भी आईं।

उसी शाम उस गाँव में ग्रामप्रधान की कन्या के विवाह के लिए बारात भी आई थी। द्वारपूजा के पश्चात् शिष्टाचार सभा का आयोजन होगा—यह पहले से ही निर्धारित था। उस ग्रामप्रधान के पुरोहिताचार्य, शिखापण्डित के श्वसुर ही थे। वर पक्ष से कोई सुप्रतिष्ठित पण्डित आया है—यह जानकर ग्रामप्रधान के पुरोहित के होश गुम हो गए थे। किन्तु अब अपने दामाद का आगमन सुनकर गले तक आए प्राणों को सम्भाल कर शीघ्रतापूर्वक अपने घर पहुँचे। दामाद को गले लगाकर देव का आभार माना कि उसी देव ने आज विपत्ति सागर में डूबे हुए उनको

दामाद भेजकर बचा लिया। दामाद के आ जाने पर शिष्टाचार सभा में शास्त्रार्थ से क्या भय? बारात के साथ आया हुआ पण्डित जो कोई भी हो। उसकी क्या हिम्मत कि पण्डितमूर्धन्य धर्मध्वजशास्त्री के पुत्र के सम्मुख टिक सके। शिखापण्डित के पूछने पर कि "बात क्या है?"— उन्होंने संक्षेप में ही सब कुछ बता दिया। यह सुनकर शिखापण्डित ने अपने सिर पर हाथ रखकर गहरी साँस छोड़ी। उसके मन में हुआ— "अब तो हर प्रकार से विपत्ति के फन्दे में फँस गया हूँ। ससुराल में हुई बेइज्जती तो मृत्यु से भी बढ़ कर है। यदि शास्त्रार्थ में पराजित हुआ तो मेरे पिताजी का गौरव मलिन हो जायेगा। हे भाग्यदेवते, प्रसन्न होओ, मेरी हर तरह रक्षा करो। इस समय उसे विद्याध्ययन का महत्त्व और शास्त्रज्ञान की गरिमा का अनुभव हुआ।

यथासमय शिखापण्डित अपने श्वसुर के साथ शिष्टाचार सभा में शास्त्रार्थ परिषद् के समक्ष उपस्थित हुए। वहाँ श्वसुर ने उनकी महानता का बखान किया—"पण्डितप्रवर श्रीधर्मध्वजशास्त्री को कौन नहीं जानता? उनके यह पुत्र, 'आत्मा ही पुत्र के रूप में होता है'—न्याय से, अपने पिताजी की तरह, सर्वदर्शन महारथी, महावैयाकरण, साहित्यचूड़ामणि और वेदवेदाङ्ग के पारंगत विद्वान् हैं। इस समय विद्वन्मण्डली के समक्ष मेरे दामाद के शास्त्रपाण्डित्य और वाग्मिता से मेरे कान तृप्त हो जाँय— इसलिए मैं मौन रहकर केवल श्रोता ही बनूँगा। वरपक्ष में जो भी विद्वान् हों, उनसे मैं निवेदन करता हूँ कि वे प्रश्नों का उपस्थापन करें।"

पुरोहित के वचन सुनकर वरपक्ष से आए हुए आचार्य बोले— "'अग्नेर्ढक्' इस पाणिनिसूत्र की क्या व्याख्या है?" शिखापण्डित ने अपनी व्यावहारिक बुद्धि का आश्रय लेकर कहा—"अग्नेर्ढक् सूत्र को व्याकरण-सम्मत व्याख्या तो सभी पण्डित जानते हैं किन्तु आज मैं इसकी अभिनव व्याख्या प्रस्तुत कर रहा हूँ। महर्षि पाणिनि न केवल वैयाकरण ही थे अपितु महान् वैज्ञानिक भी थे। उन्होंने अपने विरचित व्याकरणसूत्रों में ज्ञान-विज्ञान का बहुत सा रहस्य भर रखा है। 'अग्नेर्ढक्' सूत्र की मेरी यह व्याख्या विज्ञान के इस सार्वभौम रहस्य का उद्घाटन करती है कि प्राणवायु (Oxygen) के अभाव में अग्नि नहीं जलती। इसलिए यदि कोई अग्नि से जल रहा हो तो उसे कम्बल आदि से ढक दीजिए। ऐसा

करने पर आग बुझ जायेगो। यह सूत्र आग से जलते हुए व्यक्ति की प्राणरक्षा का उपाय बतलाता है।" 'अग्नेर्ढक्' सूत्र की नवीन वैज्ञानिक व्याख्या जानकर सभी आश्चर्यचकित हो गए। जब तक सभी ताली बजाकर उसे धन्यवाद देकर इस व्याख्या का समर्थन करते तभी दूसरे पक्ष के आचार्य ने दूसरा प्रश्न उठा दिया—"काव्य का लक्षण क्या है ?" काव्य, किस जीव-विशेष का नाम है—यह शिखापण्डित की समझ के परे था; किन्तु प्रश्न पूरा होने के साथ ही वह तत्काल बोल पड़ा—"काव्य ही काव्य का लक्षण है।" इस विचित्र लक्षण में शंका को गुंजाइश समझकर महाभारत में भीष्म की तरह तर्क रूपी चक्र लेकर शिखापण्डित के श्वसुर ने इस लक्षण की साधुता का प्रतिपादन किया—"कवि का कर्म या भाव, काव्य है। उसे कौन जान सकता है ? स्वयं कवि भी सहसा अपने कर्म या भाव को समझने ( लक्षित करने ) में असमर्थ रहता है। यदि ऐसा न होता तो आचार्य भरत से लेकर पण्डितराज जगन्नाथ तक न जाने कितने आचार्यों ने काव्य का लक्षण किया है। उनमें से सहृदयगण किस लक्षण में एकमात्र श्रद्धा करते हैं ? इसलिए ठीक ही कहा कि काव्य ही काव्य का लक्षण है।" पर पक्ष अवाक् रह गया। इस प्रकार शास्त्रार्थ में विजयी शिखापण्डित की बड़ो प्रतिष्ठा हुई। दूसरे दिन शिखापण्डित अपनी पत्नी के साथ घर आ गए।

इस प्रकार समय बीतता गया और शिखापण्डित के पिता धर्मध्वजशास्त्री परलोक सिधार गए। उनकी यजमानी बड़ी लम्बो थी। वह सारा पौरोहित्यकर्म का भार शिखापण्डित के कन्धों पर आ पड़ा। कभी नवरात्र में किसी यजमान के घर पहले से कण्ठस्थ दुर्गासप्तशती-पाठ करते हुए उन्होंने 'भार्यां भक्षतु भैरवी'—ऐसा अनुप्रासललित पाठ कर दिया। 'रक्षतु' पद के स्थान पर 'भक्षतु' पद का उच्चारण करने से विपरीतफल के प्रभाव से यजमान की पत्नी का निधन हो गया। कभी सामूहिक पाठ के अवसर पर किसी पण्डित ने यह सुनकर[1] शिखापण्डित के भ्रष्ट पाठ की पोल खोल दी। तब तो वह बेचारा यजमान का कोपभाजन बन

---

१. पाठ है—'भार्यां रक्षतु भैरवी' ( भैरवी देवी, पत्नी की रक्षा करें )। शिखापण्डित पाठ कर रहा था—'भार्यां भक्षतु भैरवी' ( 'भ' के अनुप्रास वाले इस पाठ का अर्थ है—'भैरवी देवी, पत्नी को खा जाँय।'

गया। अन्य यजमानों के द्वारा भी उसे पुरोहित पद से हटा दिया गया। इस प्रकार उसकी यह आकाशवृत्ति भी नष्ट हो गई।

पहले कभी (बचपन) में गायें चराते हुए पड़ोस के गाँव का कोई ग्वाला शिखापण्डित का बचपन का मित्र था। एक दिन शिखापण्डित ने उसके दरवाजे पर जाकर उसे सुन्दर पौराणिक कथा सुनाई। उसने भी प्रसन्न होकर अपने मित्र शिखापण्डित को भोजन कराकर उसे अच्छी दक्षिणा दी। कथाप्रसंग में शिखापण्डित 'अग्निमुखा वै देवाः' (अग्नि देवताओं का मुख है)—यह वेदवचन उद्धृत किया था। (कथा के बाद) सहज भाव से बैठकर उसने इस वचन का रहस्य खोलते हुए पुनः इसकी व्याख्या की—"मित्र, जैसे पूरा पता लिखा हुआ कोई पत्र लेटर बाक्स में डाले जाने पर अभीष्ट व्यक्ति को मिल जाता है, वैसे ही अभीष्ट देवता के नाम का उच्चारण करके उसके लिए अग्नि में डाली गई आहुति उस देवता तक पहुँच जाती है। इसी प्रकार यदि कोई अपने पितरों के लिए कुछ देना चाहता है तो उसे ब्राह्मण के उदर में पहुँचाना चाहिए। जैसी कि ठेठ हिन्दी में कहावत है—"बभनन कऽ पेट सुरपुर कऽ डाकखाना हौ।" यह सुनकर वह ग्वाला सोचने लगा—'यदि मैं अपने इस मित्र पण्डित को दूध-दही आदि खिलाऊँ तो अवश्य ही मेरे पितरों का पेट भरेगा। इसके पेट में डाली गई वस्तु वे निश्चित ही प्राप्त करेंगे।' तब वह प्रकटरूप से कहने लगा—"हे मित्र, तुम प्रतिदिन ही प्रातःकाल यहाँ आकर मेरे द्वारा निवेदित दूध-दही आदि का भोग लगाना।" शिखापण्डित ने खुशी-खुशी उसका यह प्रस्ताव स्वीकार कर लिया।

तत्पश्चात् वह शिखापण्डित प्रतिदिन ही ग्वाले के घर जाकर इच्छा भर दूध दही खाने लगा। किन्तु ग्वाले की पत्नी जान रही थी कि यह मेरा सीधे स्वभाव वाला पति, शिखापण्डित के द्वारा ठगा जा रहा है। कैसे इस धूर्त से छुटकारा मिले—यह सोच ही रही थी कि उसकी पड़ोसन आ गई। उसके पूछने पर जब ग्वाले की पत्नी ने अपनी चिन्ता का कारण बताया तब उसने उसे कुछ समझाया। इस प्रकार छुटकारा मिलने का उपाय जानकर वह बहुत प्रसन्न हुई।

अगले दिन प्रातःकाल जब शिखापण्डित ग्वाले के द्वार पर पहुँचा, उस समय उसका ग्वाला मित्र कहीं गया हुआ था। केवल उसकी पत्नी

उदास मन से वहाँ बैठी थी। पण्डित ने भी कुशल क्षेम पूछकर उसकी उदासी का कारण पूछा। वह छलपूर्वक रोती हुई बोली—"पण्डितश्रेष्ठ, आज रात में मुझे एक स्वप्न दिखाई पड़ा। स्वप्न में मेरी स्वर्गवासिनी सास ने मुझसे कहा कि उसका मुसल टूट गया है। इसलिए उसे मुसल भेजना है। इसके लिए अब मैं आपके पेट में मुसल डालूँगी ताकि वह मेरी सास तक पहुँच जाय।" ग्वाले की पत्नी की यह बात सुनकर शिखा-पण्डित—'आज तो इस तरह मेरा मरना निश्चित हैं, अतः यहाँ से भाग चलना ही ठीक होगा—' ऐसा सोचकर सिर पर पैर रखकर गायब हो गया। इसी बीच वह ग्वाला भी कहीं से आ गया। पत्नी को रोती हुई देखकर उसने उससे रोने का कारण पूछा। उसने बताया—"आज शिखा-पण्डित ने मेरा मुसल माँगा। वह मेरे नैहर से मिला है अतः मेरा प्रिय है। इसलिए मैंने नहीं दिया। तब वह क्रुद्ध होकर लौट गया।" "हाय, तुमने तो बड़ा निष्ठुर व्यवहार किया। मुसल तो बड़ी मामूली चीज है। उसके लिए तुमने मेरे मित्र का अपमान कर दिया! ला, उसे दे दूँ"—ऐसा कहकर हाथ में मुसल लेकर वेगपूर्वक दौड़ता हुआ, उसे (शिखा-पण्डित को) ढूँढ़ता हुआ, जब गाँव के बाहर पहुँचा, तब भागते हुए शिखापण्डित को मुसल दिखाकर बार-बार पुकारने लगा—"अरे मित्र, इसे ले लो। रुको, मैं आ ही गया हूँ।" अनसुना करके भागा हुआ शिखा-पण्डित फिर कभी ग्वाले के द्वार नहीं गया–ऐसा हमने सुना।

शिखापण्डित हैं बहुत से कल्पना–विस्तार में।
मिलें कर्म–स्वभाव से वे नित्य ही संसार में॥
कथा-प्रेमी सज्जनों! रस लीजिए सुन यह कथा।
प्रभु-कृपा से आपका शुभ हो, मिटे सारी व्यथा॥

: ६ :

## योगिराज

वाराणसी में गङ्गातट पर पञ्चगङ्गा नाम का घाट है। वहाँ नित्य स्नान करने वालों में एक जटाधारी योगिराज थे। वे नित्य ही गङ्गास्नान करके किसी तख्त पर क्षणभर बैठकर ध्यान लगाकर, जलपूर्ण कमण्डलु लेकर सीढ़ी के रास्ते, गली लाँघकर कहीं चले जाते थे। सदैव मौन रहने वाले वे शतायु प्रतीत होते थे किन्तु घाट की सीढ़ियों पर चढ़ने में उन्हें आयास (श्रमकष्ट) नहीं होता था। गौरवर्ण, देवतुल्य उस तपस्वी का मुखमण्डल तपस्या की कान्ति से चमक रहा था। उनका व्यक्तित्व रहस्य-मय था। यदि किसी दिन वे मुझे न दिखाई पड़ते, तब पूरे दिन मेरा मन व्याकुल रहता था। दूसरे दिन सुबह, मेरा प्रयत्न होता था कि और पहले आकर उनका दर्शन करूँ। उनके दर्शन से अपूर्व शान्ति का अनुभव होता। मैं प्रतिदिन ही निश्चय करता कि कभो एक बार इनका मौन भङ्ग अवश्य करूँगा।

एक दिन कौतूहलवश रात के अन्तिम पहर में वहाँ जाकर जब देखता हूँ तो वे योगिराज एक तख्त पर पूर्वाभिमुख होकर बैठे हैं। पैरों की आहट पाकर मेरी ओर मुख करने वाले उनको मैंने विनयपूर्वक प्रणाम किया। आशीर्वाद की मुद्रा में उन्होंने दाहिना हाथ उठाकर कहा—"बेटा, आज कोई विशेष बात है क्या? कि तुम निश्चित स्नान के समय से पूर्व ही यहाँ चले आए।" उनके इस मौन भङ्ग से अनिर्वच-नीय आदन्द का अनुभव हुआ। मन के सारे वितर्क समाप्त हो गए। विनम्रतया मैंने कहा—"ऐसी कोई विशेष बात नहीं है।" सङ्केत से उन्होंने मुझे अपने पास बैठा लिया। इस समय रहस्य खुलवाना आसान होगा ऐसा विचार करके, उनकी सहजता का अनुमान करके मैंने उनके मुख पर अभिप्रायपूर्वक दृष्टि डाली। प्रकट रूप से निवेदन किया—"भगवन्, यदि कोई कष्ट न हो, तो आपका वृत्तान्त सुनने की अभिलाषा मेरे कानों को है। प्रसन्न हों और मुझे बतलाने की कृपा करें।" यह सुनकर वे हँसे और बोले—"रात बीत चली है। स्नान का समय हो रहा है, फिर भी यदि तुम्हें अच्छा लगता है तो सुनो—

"मैं नहीं जानता कि कौन हूँ। कहाँ मैंने जन्म लिया और मेरे माता-पिता कौन हैं ? बान्धवों ने मुझे क्या नाम दिया ! जो मैंने सुन रखा है, वह बताता हूँ। जब मैं अबोध शिशु था, कुम्भ पर्व में स्नान करने के लिए तीर्थराज प्रयाग गए हुए माता-पिता से भारी भीड़ के कारण वहाँ बिछुड़ गया। काशी के कोई सज्जन मुझे पाकर (लेकर) उस भीड़ में बहुत देर तक विचरण करते रहे किन्तु मेरे जननी और जनक नहीं मिले। निराश होकर वह मुझे अपने साथ लेकर काशी लौट आए। एक दिन वे प्रातःकाल कहीं गए और फिर कभी नहीं लौटे। न जाने भाग्य ( अथवा ईश्वर ) ने उनके साथ क्या क्रूरता की ! मेरे दुर्भाग्य से उनकी भी छाया (संरक्षण) हट गई। उस समय काशी, मुगल शासक औरंगजेब के आतंक से बहुत अधिक पीड़ित थी। छः वर्ष की अवस्था वाला मैं अनाथ होकर बहुत ही दीन हो गया।"—इतना कहकर जटिल तपस्वी भाव विह्वल होकर कुछ रुक गए। जिज्ञासावश मैंने पूछा—"भगवन्, इस कथन से तो आपकी आयु प्रायः तीन सौ वर्ष है। इतने दिन से आप काशी में ही हैं ?" वे पुनः प्रकृतिस्थ होकर बोले—"ऐसा नहीं है। धर्म-पिता के दिवंगत हो जाने के बाद कुछ समय तक मैं भीख माँगता हुआ काशी में ही रहा। तत्पश्चात् हिमालय प्रान्त में गया। हिमालय की घाटी में घने वन में पहुँचकर किसी झरने के किनारे चट्टान पर रहने लगा। कन्दमूल फल खाकर झरने का जल पीकर इधर-उधर घूमता रहा। इस प्रकार रहते हुए मुझे वहाँ बहुत दिनों बाद एक तपस्वी मिले। वह मुझे अपने आश्रम में ले गए। वहाँ अत्यन्त स्नेहपूर्वक उन्होंने मुझे अक्षर ज्ञान कराकर फिर सारी शिक्षा दी। बाद में समाधिविधि भी सिखलाया। उनके उपदेश का पालन करता हुआ मैं तपस्या में प्रवृत्त हुआ। समाधिलीन होकर मैंने कितना समय बिताया, यह तो नहीं मालूम किन्तु जब समाधि टूटी तब वहाँ कोई न था। केवल सर्वत्र बर्फ ही बर्फ फैली थी। न तो वहाँ कुटिया थी और न ही मेरे वे दीक्षागुरु तपस्वी ही। अतः उस स्थान से नीचे आकर, एक गाँव में पहुँचकर, वहाँ एक शिवालय में वर्ष भर रहा। ग्रामवासी मेरे जीवनधारण के लिए मुझे पर्याप्त दूध दे देते थे। वहीं मैंने सुना कि इस समय भारतवर्ष में अंग्रेजों का शासन है। कुछ दिन बाद वह स्थान छोड़कर मैं उत्तराखण्ड के तीर्थस्थलों का भ्रमण करता हुआ कभी अकेले, कभी अन्य साधुओं के

साथ पूरे भारतवर्ष में बहुत दिनों तक विचरण करता रहा।" इस बात पर मैंने जिज्ञासा की—"भगवन्, अपने इस सुदीर्घ जीवन काल में आपको कोई रोग हुआ या नहीं ?" वे जटाधारी हँसकर बोले—"बेटा, रोग क्या है—यह तो मैं जानता भी नहीं। किसी भी पीड़ा से मुझे कभी कोई कष्ट नहीं हुआ। अब तो मुझे भूख-प्यास भी नहीं पीड़ा देतीं। इन सबसे मैं मुक्त हूँ।" "मुझे विश्वास नहीं होता"—ऐसा मेरे कहने पर, वह—"है ही यह आश्चर्यजनक" ऐसा कहकर चुप हो गए। सहज जिज्ञासावश पुनः मैंने पूछा—"इस समय आप कबसे काशी में रह रहे हैं।" वह बोले—"घूमते हुए जब मैं काशी में पहुँचा तो सुना—कोई मालवीय महोदय काशी विश्वविद्यालय की स्थापना कर रहे हैं। उस समय मेरी आयु पचासवर्ष जैसी लग रही थी।" "किन्तु इस समय तो आप सौ वर्ष के लग रहे हैं"—मेरे ऐसा कहने पर उन्होंने उच्छ्वासपूर्वक कहा-"ठीक कहते हो। यहाँ आने पर जैसे मुझे काल पंखे पर चढ़ाकर उड़ा रहा है। अब मैं लोकयात्रा से थक गया हूँ। मेरा हृदय यहीं पर शरीर-मुक्ति की कामना करता है।" "काशी में इस समय कौन सा स्थान विशेष आपके निवास से धन्य हो रहा है"—ऐसा मेरे पूछने पर उन्होंने बताया—"यहीं माँ गङ्गा की गोद में रहता हूँ। ब्राह्ममुहूर्त में स्नान करके वृद्ध-काल मन्दिर जाता हूँ। मृत्युञ्जय महादेव को प्रणाम करके वरुणा तट पर जाता हूँ। वहाँ शैलपुत्री देवी के मन्दिर के पास पुरानी कुटी में दिन बिताकर सूर्यास्त हो जाने पर पुनः यहीं आकर रात्रि विश्राम करता हूँ। जागते हुए ही रात बिता देता हूँ।"

विस्मित मन से मैंने उनसे पूछा—"क्या आप रात दिन जागते हैं ? कभी सोते नहीं ?" मुस्कराते हुए वे बोले—"बेटा, ऐसा ही है। जिस दिन समाधि पूर्ण हुई, उसी समय से निद्रा देवी की कृपा मुझ पर नहीं हुई।" इस प्रकरण का उपसंहार करते हुए मैंने अपनी अन्तिम जिज्ञासा व्यक्त की—"भगवन्, आप अलौकिक और अद्भुत हैं। फिर भी अपने द्वारा अनुभूत कोई वृत्तान्त बतलाइए।"

शान्तचित्त योगिराज ने बतलाना आरम्भ किया—"मैंने बहुत से विस्मयकारी वृत्तान्त देखे हैं। किन्तु यहाँ रहते हुए मेरे द्वारा पञ्चगङ्गा घाट पर अत्यन्त आश्चर्यप्रद और रोमाञ्चकारी वृत्तान्त देखा गया।

अमावस्या तिथि में अर्धरात्रि में हिम की तरह गौरवर्ण वाली श्वेत वस्त्र-धारिणी एक वृद्धा नदी के मध्य प्रवाह से निकलकर जल पर भी जमीन की तरह चलती हुई तट तक आती है और सीढ़ी के रास्ते ऊपर जाती है। दो घड़ी बाद वही वृद्धा स्त्री दूसरे किनारे पर आकर वहीं मध्य प्रवाह में विलीन हो जाती है। यदि तुम भी यह आश्चर्य देखना चाहते हो, तो आगामी अमावस्या की रात में मेरे साथ यहीं रहो।"

तत्पश्चात् अगली अमावस्या को रात मैं वहाँ जाकर योगिराज से मिला। वे बोले—"आओ बेटा, बैठो। चुप रहना। यथासमय मैं संकेत करूँगा।" समय आने पर योगिराज ने संकेत किया। कुछ ही देर में मध्य नदी प्रवाह से एक आकृति उभरी। वह पैदल ही हमारी ओर बढ़ने लगी। इस विचित्र दृश्य को देखकर मैं रोमाञ्चित हो गया। यद्यपि योगिराज के समीप किसी भय की गुंजाइश नहीं थी, फिर भी मेरे हृदय की धड़कन बढ़ ही गई। वह स्त्री किनारे आकर सीढ़ियाँ चढ़कर कहीं चली गई। हम दोनों उसी तख्ते पर बिना हिले-डुले, उसी के ऊपर दृष्टि गड़ाये हुए चुपचाप बैठे रहे। उसके चले जाने पर मैंने योगिराज से पूछा—"वह श्रीमती कौन है और कहाँ जाती हैं?" योगिराज बोले—'मैं समझता हूँ कि यह माँ गङ्गा है, अन्य कोई नहीं हो सकती। किन्तु वह अपने निवास से किस उद्देश्य से कहाँ जाती हैं और रास्ता बदलकर पुनः लौट आती हैं—यह सब रहस्यात्मक बातें हैं।" इसके बाद योगिराज के चुप हो जाने पर मेरे मन में अनेक वितर्क उठने लगे। नींद तो मुझे छोड़कर न जाने कहाँ चली गई! दो घड़ी के अन्दर वह स्त्री योगिराज द्वारा कहे गए तरीके से पुनः आकर वहीं मध्यप्रवाह में विलीन हो गई। इसका रहस्य मैं अवश्य ही पता लगाऊँगा—मेरे इस निश्चय को सुनकर योगिराज किसी अनिष्ट की शंका से भर गए। "यदि वह स्त्री सत्य ही माँ गङ्गा है तो भय का कारण नहीं है क्योंकि कोई भी माँ अपने पुत्रों का अनिष्ट नहीं करती।"—मेरे द्वारा ऐसा कहने पर वे किसी तरह आश्वस्त हुए।

अगली अमावस्या की रात में नियत समय पर जब वह स्त्री उसी प्रकार से सीढ़ियाँ चढ़ने लगी, तभी सहसा मैं उसके चरणों में गिर पड़ा। हड़बड़ा कर वह क्षणभर रुककर पुनः पैर उठाकर चलना चाहती थी किन्तु उसी स्थिति में रहते हुए मैंने अनुनयपूर्वक पूछा—"माँ! आप कौन

हैं ? कहाँ और किसलिए जा रही हैं ?" वे गम्भीर मधुर वीणा बजाने के स्वर में बोलीं—"मेरी कृपा से यह योगिराज सब कुछ जानते हैं, वही तुम्हें बतलायेंगे। बेटा, छोड़ो, मुझे जाने दो। मेरे इस अनुष्ठान में विलम्ब नहीं होना चाहिए"--ऐसा समझाकर वह शीघ्र ही सीढ़ियों की पंक्ति पारकर गईं। उनके जाने पर मैं पापरहित सा, अमृत पान किया सा, आनन्दरस में डूबा हुआ सा, योगिराज के मुख पर दृष्टि गड़ाकर माता गङ्गा के उस चरित को सुनने के लिए उत्कण्ठित होकर रुका रहा। योगिराज ने जो कुछ बताया, वह अत्यन्त आश्चर्यप्रद था। उन्होंने मुझे संक्षेप से ही समझाया—"बेटा तुमने तो देखा ही कि वे देवी अत्यधिक खिन्न, थकी माँदी दिखाई दे रही हैं। पापी लोग नित्य ही माता के भौतिक शरीर को प्रदूषित कर रहे हैं। इससे उनको पाप धोने की शक्ति क्षीण होती जा रही है। वह अपनी अमृतदायिनी सञ्जीवनी शक्ति को संगृहीत करने के लिए ही प्रत्येक अमावस्या की रात में यहाँ से निकलकर बिन्दुमाधव-मृत्युञ्जयमहादेव-विश्वनाथ-दर्शन करके प्रयाग जाकर अक्षय-वट मूल को प्रणाम करके तत्पश्चात् ( यहाँ आकर ) वेदव्यास से ( मिलकर ) विदा लेकर पुनः वापस होती है। बहुत दिनों से माँ गङ्गा के शक्तिसंग्रह का यही क्रम है।" योगिराज निःश्वास छोड़कर चुप हो गए। लोग प्रदूषणों को माँ गङ्गा की गोद में छोड़कर उन्हें अत्यधिक पीड़ित कर रहे हैं, उनकी सेवा नहीं कर रहे हैं--यह अनुभव करके मेरा भी हृदय खिन्न हो गया।

इसके बाद उषःकाल में स्नान करके वह योगिराज मुझे बार-बार आशीर्वाद देकर पहले की ही तरह चले गए। अगले दिन स्नान के समय वे नहीं दिखाई पड़े और न ही आगामी दिनों में। कुछ दिनों बाद मैं उन्हें खोजने मृत्युञ्जय मन्दिर, वरुणातट पर शैलपुत्री देवी के मन्दिर के समीपवर्ती स्थानों में बहुत बार गया किन्तु वे कभी भी नहीं दिखाई पड़े। वे कहाँ चले गए ? उन्हें क्या हो गया ?—इस बारे में कुछ भी पता न चल सका। अनुमान करता हूँ कि भौतिक प्रपञ्च छोड़कर वह ज्योति, महाज्योति में मिल गई। आज भी योगिराज का स्मरण आते ही सारा पूर्ववृत्तान्त साक्षात् आँखों के सामने आ जाता है। मैं यह निर्णय करने में ( आज तक ) समर्थ न हो सका कि जो मैंने अमावस्या

की रात में वहाँ देखा, सुना अथवा अनुभव किया, वह सब सत्य था अथवा योगिराज की माया का चमत्कार था।

योगिराज जैसे सन्तों की पृथ्वी पर संख्या भारी।
नहीं देख पाते उनको वे जिनकी दृष्टि मोह से मारी॥
स्वेच्छाचारी वृत्ति बढ़ी है, मात्र स्वार्थ की चेतना।
अनुभव करते माँ गङ्गा की नहीं सुदुस्सह वेदना॥
देखने प्रदूषण माँ गङ्गा का, करने सन्तों की पहचान।
प्रभुर्निमित यह कथा लोक को करती है वह दृष्टि प्रदान॥

: ७ :

## सुकन्या

उस समय माघ का कृष्णपक्ष था। रात के अन्तिम पहर में रेलगाड़ी से उतर कर जब मैं बाहर आया तब कड़ी ठण्ड के मारे मेरा शरीर काँपने लगा। देह को शाल से लपेट कर सिर ढँककर और कानों को बन्द करके, रुकें या जायें—इस द्विविधा की मनःस्थिति में क्षणमात्र रुककर पुनः चलना ही उत्तम होगा—ऐसा निश्चय करके वहाँ से चल पड़ा। यहाँ से मेरा गाँव कोसभर दूर है। वहाँ जाने के लिए सवारी का साधन नहीं है अतः उसकी चिन्ता ही नहीं करनी थी। पैदल ही सभी जाते हैं। गाँव का रास्ता भी कुछ दूर तक रेलमार्ग के साथ-साथ जाता है। एक हाथ में छोटी सन्दूक लेकर, दूसरा हाथ शाल के अन्दर करके धीरे-धीरे चलता हुआ प्लेटफार्म को पार करके उसी मार्ग से मैंने अपने गाँव की यात्रा आरम्भ की।

रात तो मौन धारण की हुई किसी मानिनी की तरह निस्तब्ध थी। रेलगाड़ी के आने के साथ जो कुछ कोलाहल उठा था, वह उसके जाने के साथ ही खो गया। अत्यधिक ठण्डक के अनुभव से लग रहा है जैसे आकाश शीत की वर्षा कर रहा हो। निश्चय ही पाला पड़ा है। चारों ओर कुहरा फैला हुआ था। उसके घनेपन के कारण मेरी आँख बेकार हो गई थी। कुहरे से ढँकी हुई दिशाओं में अत्यधिक प्रयत्न करने पर भी अधिक दूर देखने में समर्थ नहीं हो रहा था। मार्ग के पास वाले वृक्ष भी शीत से पीड़ित वृद्धों की तरह सफेद कम्बल (कुहरे) से अपने को ढँककर चुपचाप खड़े थे। कुहरे के प्रभाव से अपूर्व दृश्य था—मानो कैलास पर्वत यहाँ आकर दिगम्बर ( शिव ) के राशीभूत अट्टहास को फैला रहा है; मानो हिमालय अपनी सफेद चादर से चँदोवा तान रहा है; मानो ऐरावत अपनी देहकान्ति से निर्विघ्न पर्यटन के लिए घनी आड़ फैला रहा है; मानो वायु समुद्र की फेनराशि को उठा-उठाकर आकाश को दे रहा है। मानो आकाश रूपी विशाल सर्प की केंचुल सर्वत्र फैल रही है; आकाशगंगा के जल में स्थित मछलियों के पेट की त्वचा के चूर्ण फैले हुए लग रहे हैं; मृणाल तन्तुनिर्मित अत्यन्त महीन स्वच्छ ओढ़नी

से बनाये गए प्रकृति वधू के घूंघट सा लग रहा है; रूई के फाहे उड़ते से लग रहे हैं; वृद्ध भीलनी रूपी रात के श्वेत बालों का समूह जैसे सुशोभित हो रहा हो; आकाश लक्ष्मी के, नीचे भेजे गए चामरों की तरह अथवा आकाश में गए हुए काश के फूलों जैसा लग रहा है; शिशिर देवता के शुभ्र छत्र की तरह फैला हुआ लगता है।

इस प्रकार कुहासे के मध्य पैठा हुआ, मार्ग में नजर जमाये हुए मैं जब कुछ दूर पहुँचा, तो एक वृक्ष के नीचे मुझे कोई आकृति दिखाई पड़ी। यह आकृति कौन हो सकती है—इस विषय में मेरे मन में नाना प्रकार के तर्क उठने लगे। लुटेरों के भय से मेरे पैर स्तब्ध हो गए। इस समय मैं अकेला और शस्त्र रहित हूँ। मन में इष्ट देवों का स्मरण करता हुआ एक-एक कदम आगे बढ़ाता हुआ, जब और अधिक समीप पहुँचा तब वह मुझे स्त्री जैसी लगी। और तब क्रमशः आकृति स्पष्ट होने पर अत्यन्त खिन्न सी, खेद से अलसायी सी, भय से व्याकुल सी, अत्यन्त सहमी हुई सी, विपत्तियों से मारी हुई सी, दुष्टग्रहों से सताई हुई सी, आशा से लूटी हुई सी, मनोरथों से ठगी हुई सी, बाहर निकलकर बैठी हुई मन की खिन्नता सी, मुरझाई हुई श्वेत कमल को कली सी, बहेलिये के बाण से बींधी हुई भय से सिकुड़ी देह वाली मृग की बच्ची सी, शीत के प्रभाव से बर्फ जैसी कठिन शरीर वाली, आँसू से मलिन मुख वाली, लगातार रोने के कारण लाल आँखों वाली, निर्वात में स्तब्ध दीपशिखा जैसी, तपाये गए सोने के रंग जैसी गोरी, बीस वर्ष की आयु वाली कन्या को (मैंने) देखा।

उस प्रकार उसे देखकर मेरे मन में सैकड़ों वितर्क उठने लगे—यह स्त्री कौन हो सकती है? यह देवी है या मानुषी, दुष्ट आशय वाली कोई पिशाचिनी है अथवा कोई आसुरी माया? उसे अबला समझ कर सबल मन से विचार करके उसे जानने की इच्छा से मैं रास्ता छोड़कर, बिना आहट किए वहाँ गया; फिर भी किसी का आना ताड़कर वह हड़बड़ाती हुई सहसा उठकर तेजी से चल पड़ी। मेरे द्वारा प्रयुक्त—'इतना डरना बेकार है'—वाक्य सुनकर, वह कुछ कदम जाकर ही कुछ आश्वस्त होती हुई रुक गई। तब उसके पास पहुँचकर मैंने पूछा—"सुकन्ये! तुम कौन हो? यहाँ क्या कर रही हो?" उसने मन्द स्वर से

केवल इतना कहा—"आप मेरा नाम कैसे जानते हैं ? मैंने कभी आपको देखा नहीं है।" मेरे मुख से आश्चर्य पूर्वक निकल पड़ा—"क्या सचमुच तुम्हारा नाम सुकन्या है ?" उसने सिर हिलाकर इसका अनुमोदन किया। "तुम्हारा घर कहाँ है और तुम यहाँ कैसे आ पहुँची ?" ऐसा मेरे द्वारा पूछे जाने पर वह निश्शब्द रोने लगी।

उसका रोना देखकर मैंने उसकी कातरता, दोनता और दुःख का अनुभव किया। क्योंकि अन्तःकरण में घनीभूत पीडा ही सन्ताप से पिघलकर आँसू के माध्यम से निकलती है। आँसू की बूँदे विना कहे ही सारे दुःख बता देतो हैं। इस प्रकार बढ़े हुए कौतूहल वाले मैंने आश्वासन के वचनों से उसका आँसू गिराना बन्द कराकर स्नेहपूर्वक उसे समझाया—"बेटी, मेरे पास रहते हुए तुम्हें डर की कोई गुंजाइश नहीं है। मुझे पितातुल्य समझती हुई निडर होकर सब कुछ कह सुनाओ, जिससे तुम्हारी यह ऐसी दशा हो गई है। यहाँ से मेरा गाँव समीप ही है, वहीं रहता हूँ।"

तब मेरी बातों से विश्वस्त हुई पुनर्जीवित सी वह सुकन्या धीरे-धीरे बोल पड़ी—"यहाँ से पण्डितपुर नामक गाँव अधिक दूर नहीं है। उस गाँव के उत्तरी हिस्से में श्रीशिवसङ्कल्प शुक्ल नाम के एक ब्राह्मण रहते रहते हैं। उन्होंने खूब मेहनत करके अपने घर के बगल में आम का एक बाग लगाया है। वहीं मीठे जल से भरा एक कुँआ भी खुदवाया है। वह प्राथमिक विद्यालय में शिक्षक हैं। थोड़ी सो खेती भी उनके परिवार की जोविका का साधन है। इस समय पत्नी सहित उनके परिवार में वृद्ध माता पिता, मैं एकमात्र ज्येष्ठ कन्या और दो कनिष्ठ पुत्र-सब मिलाकर सात सदस्य हैं। श्रो शिवसङ्कल्प शुक्ल का विवाह होने पर बहुत समय तक उनकी पत्नी ने 'जाया' इस यथार्थ नाम को सार्थक नहीं किया। उसने बहुत अधिक व्रतोपवास-अनुष्ठान आदि आरम्भ किया। इस प्रकार बहुत दिनों की प्रतीक्षा के पश्चात् उन दोनों के मन्दभाग्य से सभी शुभ लक्षणों से हीन मैं कन्या उत्पन्न हुई। कोई सन्तान न रहने से परिवार के सदस्य आनन्द एवं प्रसन्नता से भर गए। यथासमय यथोचित विधि से मेरे संस्कार करके पितामह ने 'सुकन्या' नामकरण अत्यन्त स्नेहपूर्वक किया। उन दोनों वृद्धों के खिलौने की तरह वह मैं

सहज बचपन के कारण स्नेह की एकमात्र पात्र बनी हुई न केवल कुटुम्बियों के अपितु पड़ोसियों के भी मनोविनोद का साधन बन गई। दुःसह तपस्या से प्राप्त सिद्धि की भाँति मुझे पाकर मेरी माता तो आनन्दामृत के सागर में ही डूब गई। पिता तो, मेरे घर पार्वती ने अवतार लिया, लक्ष्मी ने अवतार लिया, सरस्वती ने अवतार लिया, इस प्रकार बारम्बार सिर सूंघकर, अधिकाधिक आशीर्वाद देकर प्रसन्न होते थे। इस प्रकार खेल-खेल में समय भी मेरा लड़कपन चुराकर न जाने कब, कहाँ चला गया! उसे खोजने की इच्छा से जब मैंने दर्पण में देखा, तब मन्द-मन्द मुस्कान के साथ नवयौवन ने मेरे शरीर में चुपचाप पदार्पण किया। साध्वस भाव से उत्पन्न स्वेदसलिल से उसे अर्घ्य प्रदान कर नेत्र रूपी अञ्जलि से उसके पैरों में श्वेत-नील-रक्त कमलादि पूजा पुष्पों को समर्पित कर मन का सहारा लेकर मैंने उस ( यौवन-काल ) की अर्चना की।

विवाह योग्य आयु हो जाने पर कन्या उसी तरह पिता के कन्धे का बोझ बन जाती है जैसे जल से भींगकर धीरे-धीरे रूई का ढेर भारी हो जाता है। वही दशा इस समय मेरे पिताजी की थी। वसन्त ऋतु की खिली हुई आम्रमंजरी की तरह भार से झुकी हुई, गमनशील पल्लविनी लता की तरह मुझे देख-देखकर पिता जी को मेरे विवाह की बहुत अधिक चिन्ता हो गई। कन्या निसर्ग से ही दूसरों की धरोहर के समान प्रयत्नपूर्वक रक्षणीय होती है। इसलिए पिता ने मेरे विवाह के लिए दुर्लभ वर खोजने के लिए भगीरथ प्रयत्न आरम्भ किया। जैसे कोई असाध्य रोगी, किसी भी समर्थ वैद्य का नाम सुनते ही आतुरता से उसके पास भागता है; वैसे ही मेरे पिता भी—उस गाँव में, उस परिवार में योग्य लड़का है—यह सुनते ही तत्काल वहाँ पहुँचते थे। किन्तु प्रायः निराशा ही उनका स्वागत करती थी। कहीं दहेज की मोटी रकम, कहीं गोत्र की एकता, कहीं जन्म पत्रिकाओं के अनुसार योग न मिलना आदि सम्बन्ध बैठने में बाधा पहुँचाते थे। सब जगह लड़कों के पिता मूँछ की नोक ऊपर करके उनके साथ हेयदृष्टि से पेश आते थे।

महासागर में घुसा हुआ कोई जैसे ग्राहों ( हिंसक जलचरों ) से डरता है वही दशा वर खोजने वालों की भी है। प्रातःकाल ही निकले हुए मेरे पिता जब दिन के अन्त में सन्ध्या समय थके-माँदे, सूखे गले,

पपड़ी जमे ओठ वाले, धूल से सनी देह वाले, पसीने से नहाये हुए, घर आते और मेरी माँ के साभिप्राय दृष्टिपात को विफल करते हुए चुपचाप लम्बी गरम साँसे छोड़ते, तब यह सब देखकर मेरे ऊपर वज्रपात जैसा होता था। मन में धिक्कार उठता कि क्यों मैं अभागिनी, पिता को केवल दुःख देने के लिए उत्पन्न हो गई। प्रतिदिन का यही क्रम था।"—इतना कहकर वह कुछ रुकी। उस समय प्रचण्ड भँवर से आन्दोलित समुद्र की तरह क्षुब्ध हृदय में यह था—

कन्या जिनके घर नहीं, ऐसे दुर्लभ लोग।
किसे इसे दूं लोक में, जिन्हें न चिन्ता-रोग॥
हो कन्या यदि एक ही, मांस रहे कुछ देह।
हड्डी का ढाँचा बचे, यदि दो कन्या गेह॥
कन्याओं की बहुलता, मात्र दैव की आस।
विस्मय होता देखकर, कैसे चलती साँस॥

उसने फिर कहना आरम्भ किया—"एक दिन पिता जी प्रसन्नमुख घर लौटे। उन्हें देखकर और सुनकर माता भी अत्यधिक आनन्दित हुई। मैंने भी अनुभव किया कि समुद्रतट में विलीन होते हुए बालू के कणों जैसे मनोरथों को लालची-लहरों की घातों से बचाते हुए मेरे पिता ने किसी तरह अभीष्ट लड़का ढूँढ लिया। इतने मात्र से ही मुझे सन्तोष हो गया। भाग्य को उलाहना देना बन्द हुआ। बहुत समय बाद पिता का मुखमण्डल हास्यमण्डित देखकर मेरा भी हृदय कुछ उल्लास से भर गया। माता-पिता की बातचीत से प्रतीत हुआ कि वरपक्ष, सम्बन्ध पक्का होने से पहले कन्या को अवश्य देखेगा।

कन्या देखने की निर्धारित तिथि के दिन मेरे परिवार की व्याकुलता देखने लायक थी। अतिथि-सत्कार में कहीं कोई कमी न रहे—यह सबका प्रयत्न था। कोई भी आवाज होती तो उन लोगों के आने की शंका से सभी सतर्क हो जाते थे। अवसर के अनुरूप माता द्वारा सजाई गई मैं भी अपनी दादी के पास बैठकर न जाने किस कल्पनालोक में खोई थी। सहसा, "वे आ गए"—पिता जी के वचन से मेरे हृदय की धड़कन बढ़ गई। मैंने अनिर्वचनीय दशा का अनुभव किया।

तब कुछ क्षण पश्चात् अपने दोनों छोटे भाइयों के साथ जल से भरा पात्र लेकर, पिताजी द्वारा ले जाई जाती हुई, वहाँ गई। देखने वालों की संख्या तीन थी। उनमें दो वृद्ध थे और एक युवक। वृद्धों के चरणों में प्रणाम करके, लज्जापूर्वक नीचे मुँह किए हुए मुझसे उन लोगों ने क्या पूछा, मैंने क्या बताया, यह सब मुझे कुछ भी मालूम नहीं। कब मैं वहाँ से आकर माँ की गोद में गिर पड़ी—यह भी नहीं जानती। आतिथ्य से परम प्रसन्न होकर वे लौट गए। सप्ताह के अन्त में पिताजी लग्नादि का निर्धारण करने उनके यहाँ गये। किन्तु आशा के विपरीत ही कुछ घटित हुआ। लड़के के पिता ने मुझमें दोष दिखाकर दहेज का धन दुगुना कर दिया। उसने निष्ठुरतापूर्वक कहा कि यदि इतना धन दे सकते हो तभी आपकी कन्या के साथ मेरे पुत्र का विवाह हो सकता है अन्यथा नहीं। यह सुनते ही मेरे पिता जड़ कटे वृक्ष की तरह गिर पड़े। लौटकर दुश्चिन्ता से खाट पकड़ ली।" यह सुनकर मेरे मुख से निकल पड़ा—

यदि कन्या हो वंश में वित्त न हो भरपूर।
तब तो जीवन नरक है, आशा चकनाचूर॥

दुःख-विष की अंकुर-भूमि सुकन्या गहरी साँस छोड़कर बोली—"पिता की दशा सहनीय नहीं थी। विधाता की यह निष्ठुरता, नियति की क्रूरता देखकर, मेरे लिए ही यह सब दुःख है—ऐसा सोचकर मैंने भी कठोर निश्चय किया। आज रात में घर से निकल कर, गाँव से दूर, रेलगाड़ी के आगे कूदकर प्राण छोड़ दूँगी—ऐसा मन में निश्चय कर चल पड़ी। किन्तु जब यहाँ पहुँची तब रेलगाड़ी जा चुकी थी। दुर्भाग्य ने इस प्रकार भी मुझे ठगा। 'हाय, अब क्या करूँ—' यह सोचती हुई, पेड़ के नीचे बैठी हुई मुझ अभागिनी को आपने देख लिया। यही मेरी कहानी है।"

हाय, भाग्य इतना निष्ठुर है! विधाता के प्रतिकूल व्यापार निश्चय ही अनुदार हैं। इस प्रकार सोचते हुए मैंने उसे बार-बार आश्वासन दिया। मेरे बहुत मनाने पर वह अपने घर के लिए लौट पड़ी। मैं कुछ दूरी बनाकर उसके पीछे चल पड़ा। उसका घर गाँव से बाहर ही था। वहाँ पहुँचकर केवल चिपके हुए किवाड़ खोलकर वह घर के अन्दर हो गई। मैं भी अपने गाँव चला गया।

दूसरे दिन सुकन्या के घर जाकर मैंने उसके पिता से यह सब कुछ पूछा। और फिर, बीच में पड़कर, पहले देखे गए उसी वर से सुकन्या का पाणिग्रहण करा दिया। वह अब अपने पति के घर सुखपूर्वक रह रही है।

जैसे दोनों कूल को सरिता करती है पावन।
वैसे ही दोनों कुल, कन्या सुख-सेवा-मनभावन।।

धनलिप्सा से जिनकी आँखें कन्यारत्न नहीं पहचाने।
यश-सम्मान-रहित उनकी क्या है कुलीनता वे ही जानें।।

नहीं कथा यह किसी एक घर-
की, हैं कन्यायें हर घर में।
प्रभु दें सुमति उन्हें, जो रखते
पिता, लोभ अपने वर में।।

: ८ :

## बगुला मामा

इस वर्ष मैं बहुत दिनों बाद गर्मी की छुट्टियों में शहर से अपने गाँव आया, मन में यह सोचकर कि वहाँ स्वादिष्ट पके मीठे आम खूब खाकर सुखपूर्वक अपना समय बिताकर फिर चला जाऊँगा। अपने आम के बगीचे में रस भरे रसाल वृक्षों की सघन पंक्तियों की घनी छाया में बैठकर पूर्वी हवा से आन्दोलित आम्रपल्लवों वाले, सुखकर, कोयलों की कूक से भरे रिमझिम वर्षा के दिनों में, डालियों से स्वयं टपके, रसीले पके मीठे आमों का रस चूसना किसे अच्छा नहीं लगता ? यह एक अलग ही सुख है—ऐसा सोचकर बचपन की यादें आने लगीं। सहसा बगीचे के उत्तरी कोने से, 'बगुला मामा गिर पड़े—बगुला मामा गिर पड़े'—शोर होने लगा। प्रतिक्षण बढ़ते हुए शोर को सुनकर, जब मैं जल्दी से वहाँ पहुँचा तब देखता हूँ कि वृक्ष से गिरे, मूर्च्छित, निश्चेष्ट, ढँकी हुई दोनों आँखों वाले, ढीले हाथ-पैर वाले, भाग्य के मारे, मानों मृत्यु का सामीप्य पाये हुए, मानो गहरी नींद में सोये हुए, मानो विष-पान से संज्ञाशून्य, मानों मदिरा के नशे में धुत, मानों गर्मी के ताप से झुलसे युवक बगुला मामा कठोर जमीन पर पड़े हैं। पेड़ पर चढ़ने में पक्के बगुला मामा, पेड़ पर अच्छे भले बैठे थे फिर गिरे कैसे ?—यह वहाँ खेल में जुटे बच्चों की समझ से बाहर था। हो सकता है मामा स्वाद के चक्कर में अच्छे पके फलों की लालच में एक डाली से दूसरी डाली पर रेंगते हुए पैर फिसलने से नीचे गिर पड़े हों।

यह अवसर वितर्क करने का न था। बगुला मामा सभी के प्रिय हैं। इसलिए तुरन्त ही उन्हें खाट पर लिटा कर उपचार के लिए गाँव लाया गया। वहाँ अनुभूत और सुलभ उपचारों से वह आँखें खोलकर उठ बैठे। सौभाग्य से शरीर पर खरोंच तक नहीं आई थी। केवल गिरने की चोट पीड़ा दे रही थी। वह भी दवा के प्रभाव से कुछ दिनों में दूर हो गई। और तब,

कान पकड़ दोनों हाथों से, मामा जी कहने लगे।
जीभ-चटोरी छोड़ी मैंने, इसने मेरे प्राण ठगे ॥
नहीं कभी सपने में भी मैं ऐसा काम करूंगा।
प्राण मुझे हैं प्यारे, वृक्षों पर मैं नहीं चढ़ूंगा ॥

यह मामा विचित्र व्यक्तित्व वाले हैं। किसी एक घर के नहीं, अकेले बालकों के भो नहीं अपितु यह तो सबके मामा हैं। बच्चे से लेकर वृद्ध तक सभी स्त्री-पुरुष उन्हें मामा कहकर ही पुकारते हैं। वस्तुतः वह पूरे गाँव के मामा हैं। गाँव के किस घर में, किसके साथ उनकी बहन का विवाह हुआ है—यह कोई नहीं जानता किन्तु वह सबको भाञ्जा कहते हैं। उनका मूल जन्मस्थान भी आज तक किसी को नहीं ज्ञात है। वस्तुतः वह छोटी उम्र में ही यहाँ भीख माँगते हुए पहुँचे थे किन्तु गाँव वालों का स्नेह पाकर इसी गाँव के होकर रह गए। तब से प्रायः वह यहीं रहते हैं। वह सदैव इस गाँव में उत्तर दिशा से आते हैं। गाँव में आने से पहले, बाहर ही एक स्थान पर अपनी लाठी फेंककर एक पैर पर बगुले की तरह सिर झुका कर, आँखें बन्द करके चुपचाप खड़े होकर मानो कुछ ध्यान करके, सहसा लाठी उठाकर, बिना इधर-उधर ताके, गाँव में पहुँच कर, किसी के दरवाजे पर जाकर, "मैं आ गया हूँ"—ऐसा जोर से चिल्लाते हैं। गाँव से बाहर बनाई गई उनकी बगुले की आकृति (मुद्रा) देख-देख कर सभी लोग उन्हें 'बगुला मामा' कहने लगे। वह जब कभी भी गाँव आते हैं तब बकमुद्रा धारण करने के बाद ही प्रविष्ट होते हैं। यह उनका शाश्वत नियम है। और भी, गाय चराने के समय, वह प्रायः अपना बाँया पैर पीछे की ओर उठा कर, दाहिने पैर को लाठी से लिपटा कर बकमुद्रा बनाते हैं। अतएव अपनी सार्थक उपाधि (संज्ञा) 'बगुला-मामा' से नहीं चिढ़ते। बगुला मामा न ही किसी के घर और न ही गाँव में स्थिर होकर रहते हैं। कुछ दिन बिताकर एक का घर छोड़कर दूसरे के घर चले जाते हैं। कभी गाँव में महीने भर रहते और कभी महीना बीतने से पहले ही अपनी लाठी लेकर निकल पड़ते हैं। अपने मन की मौज से फिर आ जाते हैं। उनका रहने, न रहने का कोई निश्चय नहीं है। उनके प्रति लगाव रखते हुए भी लोग अनासक्त की तरह व्यवहार करते हैं। किसी का कोई हठ या आग्रह नहीं रहता

कि वह मेरे ही घर रहें, दूसरे के घर न जाँय। वह जिसका अन्न ग्रहण करते हैं, नमक खाते हैं, उसका पूरा चुकता करते हैं किन्तु किसी एक के होकर नहीं रहते। समान भाव से पूरे गाँव के सुख-दुःख में सम्मिलित होते हैं। इसलिए किसी को बोझ नहीं लगते। बगुला मामा जब जिसके घर रहते हैं, उसका सारा काम यथाशक्ति समयानुसार करते हैं। कोई अपरिचित भी उन्हें देखकर यह नहीं कह सकता कि वे इस परिवार के सदस्य नहीं हैं। यथायोग्य सबके साथ व्यवहार करते हुए बगुला मामा की सहज दिनचर्या उनके पसीने की बूँदों से रसीली हो जाती है। जैसे कि—वह भिनसारे ही सबसे पहले उठकर गाय आदि पशुओं को चारा डाल कर शौच के लिए गाँव से दूर खेतों में जाकर, फिर लौटकर घर में पानी भरते हैं, दरवाजे की सफाई करते हैं। तत्पश्चात् स्नान करके विधिपूर्वक पूजा-अर्चना करते हैं। यदि खेतों में कुछ काम है, तो वहाँ जाकर घर के मालिक की मदद करते हैं। दोपहर में लौटकर, भोजन करके, थोड़ा विश्राम करके फिर घर-घर घूमते हैं। तीसरे पहर कभी पशुओं को चराते हैं या घर-गृहस्थी की चीजें लाने बाजार जाते हैं अथवा जिस किसी कार्य में लगा दीजिए, वही करते हैं। सायंकाल आने पर सभी सांसारिक कामों को पूरा करके, गाँव के पूर्व ओर स्थित देवालय में जाते हैं। वहाँ दीपक जलाकर देवता को प्रणाम करके मन्दिर के मण्डप से लगे चबूतरे पर भजनमण्डली जुटाते है। एकत्र हुए सभी लोग लौकिक चिन्तायें भूलकर भक्तिरस सागर में डूबे हुए किसी अलौकिक आनन्द के लोक में विहार करते हैं। बगुला मामा की स्वर-माधुरी तो अनिर्वचनीय है। ताल-लय से बँधे सुमधुर राग से देवताओं की स्तुतियाँ, श्रीरामचरितमानस के विविध प्रसंगों को जब वह मृदङ्ग आदि बाजों की स्निग्ध गम्भीर ध्वनि के साथ गाते हैं, तब अवर्णनीय अमृतधारा कानों में प्रविष्ट होकर हृदय को आप्लावित करती है। भक्तिसंगीत की गोष्ठी विसर्जित करके घर आकर रात का भोजन करके सो जाते हैं। यही बगुला मामा की दिनचर्या है।

जब तब मामा के साथ हँसी मजाक भी होता है। बच्चे, गाँव की गलियों में अकेले टहलते हुए बगुला मामा को देखकर उन्हें खूब चिढ़ाते हैं। दिखाई पड़ते ही लड़के उन्हें लक्ष्य कर—"मामाजी, राधेश्याम-

राधेश्याम—" बार-बार जोर से चिल्लाकर भाग जाते हैं। बगुला मामा भी झूठा क्रोध प्रदर्शित करते हुए—"ठहरों दुष्टों, सीताराम को छोड़कर राधेश्याम कहते हो ? सीताराम को भजो।" मारने की मुद्रा बनाकर उन भागते हुए बालकों के पीछे वेगपूर्वक दौड़ते हैं। उसी समय पीछे से, दीवाल की आड़ में छिपा हुआ कोई बालक उन्हें पुकारता हुआ कहता है—"मामा तुल तुल, दौड़ते हैं थुल-थुल।" उसे मारने के लिए सहसा मुड़कर मामा भी बनावटी क्रोध से आँखें फाड़कर बड़बड़ाते हैं--"दन्तुल पन्तुल, सोने में छुल-छुल। ठहरो-ठहरो अभी तुम्हारा मुँह तोड़ता हूँ।" मामा और बच्चों के बीच इस प्रकार से अनेक घटनायें होती है जिनका कोई अन्य उद्देश्य न होकर एक मात्र उद्देश्य मनोरञ्जन होता है। बच्चे तालियाँ बजाकर हँसते हैं और मामा भी हँसते हुए अपने रास्ते चले जाते हैं।

एक दिन बगुला मामा तीसरे पहर अन्य ग्रामीणों के साथ गाँव से दूर जाकर भैंस की पीठ पर चढ़कर पशु चरा रहे थे। वहाँ से एक अहीर का लड़का, गाँव में आकर आँसू से भरे गले से करुण स्वर में बगुला मामा के मर जाने की खबर सुना गया। जिन लोगों ने भी यह असह्य, वज्रपात के समान बुरी खबर सुनी, वे सभी आँखों में आँसू भरे, रोते हुए जब वहाँ पहुँचे तब दूर से ही सफेद चादर से ढँके, जमीन पर दक्षिण की ओर पैर किए हुए निश्चेष्ट लेटे हुए किसी व्यक्ति को देखा। दुःख से व्याकुल लोगों ने जब चादर हटाई तब वहाँ मिट्टी से बनाई, जमीन पर लिटाई गई पुरुष की आकृति (पुतला) देखी। एक दूसरे का मुख ताकते हुए आश्चर्यपूर्वक जब वे बगुलामामा के लिए इधर-उधर नजरें दौड़ाने लगे, तब वे बगुलामामा दूरस्थित एक गड्ढे से हँसते हुए ऊपर निकल आए। "अरे यह तो जीवित है फिर मृत्यु का समाचार क्यों भेजा ?—"ऐसा पूछने पर उन्होंने हँसकर बताया—"जब मैं यहाँ आया, उसी समय मेरे सिर पर नीच पक्षी कौवा बैठ गया। इस अपशकुन को मिटाने के लिए मैंने लोकरीति के अनुसार यह अशुभ समाचार आप लोगों के पास भेजा।" यह सुनकर सभी लोग मुस्कुराते हुए उसकी लम्बी उम्र की कामना करते हुए वहाँ से लौट गए।

इस प्रकार बीतते हुए दिनों में एक बार मैं अपने दरवाजे पर कुएँ के चबूतरे पर बैठा हुआ दातून कर रहा था कि बगुला मामा आकर

बोले—"भाञ्जे, आज रात मैंने एक सपना देखा है। उसका फल विचार कर बताओ।" मैंने हँसकर कहा—"अरे मामा, सुनाइये, कैसा सपना देखा ?" उन्होंने बताया—"भाञ्जे, सुनो—आकाशपुष्पों से निर्मित माला से सुशोभित बीस वर्ष के कामदेव के समान किसी वन्ध्या-पुत्र ने खरगोश की सींग से बने धनुष पर शिरीष के फूलों की नोक वाला बाण चढ़ाकर, अपने कानों तक खींचकर, मृगतृष्णाजल में नहाई हुई अठारह वर्ष की एक लड़की को प्रहार कर मार डाला। मरी हुई भी वह नवयुवती, उस युवक को कटाक्ष युक्त नेत्रों के लाल डोरों के फन्दे से खींचकर, उसके साथ बादलों के यान पर चढ़कर शीघ्रता से उड़ती हुई कहीं गायब हो गई। यही वह सपना है।"—ऐसा कहकर चुप हो गए। सुनकर मैंने धीरे से मुस्काते हुए कहा—"मामा, यह सपना तो बड़ा शुभकारी है। तुम तो दिन भर कल्पनाओं के लड्डू से जुगाली करते हो। शीघ्र ही तुम्हारे गले में कोई कन्या वरमाला डालेगी।" "क्यों मेरी हँसी उड़ाता है रे भाञ्जे"—कहकर कुन्दकली को शोभावली दन्तपंक्ति प्रदर्शित करते हुए बगुला मामा कन्धे पर अपनी लाठी रखकर गाँव के पोखरे की ओर चले गए।

गाँव का ऐसा कोई भी पर्व, उत्सव, कार्यक्रम अथवा समारोह नहीं है, जिसमें बगुला मामा की हिस्सेदारी न हो। वह सबसे बढ़कर उत्साहपूर्वक, दुगुने प्रयत्न से, मन-वचन-शरीर से उनमें सदैव आगे-आगे रहते हैं। मेरे गाँव में परम्परा से प्रतिवर्ष रामलीला का आयोजन होता है। गाँव की सहायता से सम्पन्न होने वाली उस रामलीला में युवक-गण सीमितसाधनों से भी अच्छा अभिनय करते हैं। स्त्रीपात्रों की भूमिकाओं में कन्यायें ही अभिनय करती हैं। इस वर्ष गाँव की रामलीला में श्रीराम के चरित का अभिनय करने के लिए बगुलामामा को तैयार किया गया। मेरे परामर्श से सभी ग्रामीणों का अनुमोदन लेकर आयोजकों ने एक नया प्रयोग किया। सीता की भूमिका का निर्वाह करने वाली कन्या का विवाह, रामलीला के धनुर्भङ्ग प्रसङ्ग में रामकी भूमिका करने वाले बगुला मामा के साथ केवल अभिनय ही नहीं हुआ अपितु सचमुच हो गया। इस प्रकार यह रामलीला चिरस्मरणीय, अविस्मरणीय, अतिरमणीय और अनुकरणीय हो गई।

इस प्रकार अब बगुला मामा सपत्नीक हो गए। जैसे आम का वृक्ष नवमालिका लता से युक्त होकर सुशोभित होता है, वैसी ही शोभा बगुला मामा को हो गई। महीने भर वह ससुराल में रहे। इसके बाद सभी के सहयोग से एक घर बनाकर उन दोनों को समर्पित कर दिया गया जिससे कि वह 'गृहस्थ' हो जाँय। ग्रामप्रधान ने भी, उनके परिवार के लिए पर्याप्त अन्न उत्पन्न करने योग्य, ग्राम समाज की कृषियोग्य भूमि भी उनके नाम लिखकर दे दी। धीरे-धीरे उनका यह 'बगुला मामा' नाम भी काल के गर्भ में समा रहा है। उनकी कर्मनिष्ठा, सेवावृत्ति, परोपकार-भावना न केवल बरकरार थी अपितु दिन पर दिन बढ़ ही रही थी। उनकी प्रियता में यह सम्बन्ध माधुरी भी घुल गई। इस प्रकार बगुला मामा अब गाँव के दामाद के रूप में सभी के प्रेम-सम्मान के पात्र बने हुए अपनी पत्नी के साथ वहाँ सुखपूर्वक निवास करते हैं।

नियति के इस अनियत विधान को कौन जान सकता है! एक दिन दरिद्र बालभिक्षुक के रूप में इस गाँव में आए हुए बगुला मामा, सभी का प्यार पाकर पुनः गाँव के दामाद के रूप में प्रतिष्ठित हो जायेंगे—इसे कौन जानता था? इसीलिए मैं कहता हूँ—

यह काल रहस्यभरा भाई, है अद्भुत नियति विलक्षण।
दोनों मिलकर करते जग का अपना मनचाहा परिवर्तन॥
सबकी सेवा से प्रसन्न, उत्साह भक्ति का जामा।
मुश्किल से मिलता है जग में जैसे बगुला मामा॥
बगुला मामा का चरित चारु, प्रभुपावन प्रेम भरा सुन्दर।
समयानुकूल रच सुना रहा सब हों प्रसन्न बाहर अन्दर॥

: ९ :

## अथेतिपण्डित

उत्तर दिशा में गोमती के किनारे गोधन नामका एक गाँव है। वहाँ नियत संख्या में किन्तु भिन्न-भिन्न बुद्धि (विचार) वाले, एक रंग के किन्तु अनेक वर्णों ( जातियों ) के लोग निवास करते हैं। उसी में एक ब्राह्मण निवास करता है, जो पुरोहित का कार्य करते हुए भी अपने को बड़ा विद्वान् समझता है, बहुत बड़ा पाखण्डी और ढोंगी है, कुटिल अभिप्राय वाले काम करता है, दक्षिणा ग्रहण करते हुए भी उदार नहीं है, कुशों को उखाड़कर लाता है किन्तु किसी काम में चतुर नहीं है, सनीचर न होते हुए भी धीरे-धीरे चलता है, सावधानी से कदम तो रखता है किन्तु उसे वेदमन्त्रों के पदपाठ और क्रमपाठ का ज्ञान नहीं है, जनेऊ तो धारण करता है किन्तु उसके पास कर्म माध्यम उपकरण नहीं है (अथवा उसे गृह्यसूत्रों अथवा व्याकरणादि सूत्रों का ज्ञान नहीं है ), दण्ड के योग्य न होते हुए भी डण्डा लिए रहता है, कड़वी बातें करने वाला और अभिमानी है। लोगों ने उसकी उपाधि 'अथेतिपण्डित' रख छोड़ी है क्योंकि वह अपनी बेरोकटोक बातों में वाक्य के आरम्भ में 'अथ' और अन्त में 'इति'—ये दो शब्द अवश्य लगाता है। कालान्तर में व्याकरण के आदेश सूत्र की तरह इस उपाधि ने उनका नाम लोप कर दिया (अर्थात् लोग उसका असली नाम भूल गए और वह इसी नाम से जाना जाने लगा )। अपने जन्म ग्रहण द्वारा कृतार्थ किए गए उस ग्राम में वह, हरी फसल चरने वाले मस्त साँड़ की तरह, वृक्षरहित देश में रेंड़ के पेड़ की तरह, महीनों में जेठ की तरह, रंगों में काले की तरह, द्रव्यों में पत्थर की तरह, पक्षियों में कौवे की तरह, पशुओं में सियार की तरह, रेंगने वालों में सर्प की तरह, डंक मारने वालों में बिच्छू की तरह, जलचरों में जोंक की तरह, ग्रहों में राहु की तरह, फूलों में पलाश की तरह, फलों में तितलौकी की तरह, धूर्तों में नाई की तरह, रोगों में सन्निपात की तरह, गीले ( पदार्थों ) में कीचड़ की तरह, सूखे (पदार्थों) में काठ की तरह, बर्तनों में खप्पर ( फूटे घड़े के टुकड़े ) की तरह, बाजों में डफली की तरह, पेयों में माँड़ की तरह, तृणों में कुश की तरह, अन्धों में काना की तरह, रूपकों में भाण की तरह, रसों में बीभत्स की

की तरह, काव्यों में दोष की तरह, पुरुषार्थों में काम की तरह, निरर्थकों में बकरी के गलकम्बल की तरह विराजमान है।

गाँव की गलियों में टहलते हुए अथेतिपण्डित की कुछ अपूर्व ही शोभा होती है। गले में काठ की माला पहने हुए बौनी गाय के पीछे दौड़ते हुए वह अपनी गति से मेढक कुदान चाल को भी मात करता है। उसे देखकर, विधाता की निर्माण प्रक्रिया, रचना चतुराई, पंचीकरण प्रपंच-कुशलता, सामग्री जुटाने का कष्ट, कार्यपूर्ण करने हेतु उपकरणों की विविधता, विचित्रता उत्पन्न करने की व्यग्रता का विचार करके अत्यन्त आश्चर्य होता है। क्योंकि उदरसृष्टि करते-करते बूढ़े हुए पितामह के द्वारा अथेतिपण्डित के पञ्चमहाभूतों से बने, विकलेन्द्रिय, ढीले जोड़ वाले, बौने शरीर में वे सभी विशिष्ट महाभूत इस प्रकार एकत्र कर दिये गए थे जिससे कि वह लौकिक होते हुए भी अलौकिक लगता था। जैसे—मेढक से गरदन, नारियल के फल की छाल से दोनों गाल, तोते की चोंच से नाक, चूहे की दन्तावली से दाँत, उल्लू की आँखों से आँखें, सन से बाल, पत्थर (चट्टान) से छाती, कुम्हड़े से पेट, विदूषक की टेढ़ी बँगुरी से पैर, बेंत से हाथ, काजल के ढेर से शरीर का रंग निकाल निकालकर, उसके शरीर के अवयवों को बनाकर विधाता का भी श्रम सफल हो गया। अथेतिपण्डित, अपने व्यक्तित्व से भारी भीड़ में भी दूर से ही पहचान में आ जाता है। सफेद पगड़ी से ढँके सिर वाले, खूब चन्दन पुते मस्तक वाले, पान की लाली से रंगे ओठ वाले, सलाई से लगे आँजन से शोभित नेत्र वाले, आँवले जैसे बड़े-बड़े रुद्राक्ष की माला से लिपटे गले वाले, कुर्ते के गले से निकलकर कुछ लटके जनेऊ वाले, कन्धे पर तह करके रखी रेशमी चादर वाले, हाँथ में पीतल से मढ़ी और तेल लगाने से चिकनी बेंत की छड़ी वाले, लगातार सुँघनी सूँघने से पीली मूँछ वाले, लगातार पान चबाने से निकले लाल छींटों से भरे वस्त्र वाले, पैरों के छोटा-बड़ा होने से डगमगाती चाल वाले, फटे बाँस के टुकड़े के शब्द की तरह आवाज वाले, ऊँची-नोची पुतलियों के कारण तिरछे ताकने वाले उसे लोग अत्यन्त कौतूहल, भय, आश्चर्य, शङ्का और आदर से देखते हैं। गर्मी के दिनों में बवण्डर की तरह उसे सहसा आता हुआ देखकर गाँव के सभी लोग मन ही मन गाली देकर (किन्तु) वचन और सिर से प्रणाम

करके उससे विचित्र आशीर्वाद प्राप्त करते हैं। वह दुष्ट कभी भी किसी को कल्याण का आशीष नहीं देता। उसके आशीर्वाद इस प्रकार हैं— नमक से सूखी रोटी खाओ। बेटा, मट्ठा-भात खाओ। गदहे की सवारी करो। सूखे कड़े चने चबाने से तुम्हारे दाँत टूट जाँय। बहुत अधिक सन्तानों के रोने के कोलाहल से बहरे हो जाओ। दूसरे के धन की चकाचौंध से तुम्हारी आँखें फूट जाँय। रोजी-रोटी की तलाश में परदेश जाकर पत्नी के वियोग से अभिशप्त हो जाओ। लोभ के कारण ईर्ष्यालु बन जाओ। तुम्हारे परिवार वाले स्वस्थ हो जाँय ( स्वर्ग सिधार जाँय )। उसके इन आशीर्वचनों से क्षुब्ध लोग उसे महाब्राह्मण ( नीच, अधम ) कहकर पुकारते हैं।

सुना जाता है कि उसके पिता की यवनपुर के पण्डितों में बड़ी प्रतिष्ठा थी। विद्वानों की सभा में वे सरस्वती के अवतार की तरह पूजे जाते थे। वे न केवल सरस्वती के, अपितु लक्ष्मी के भी कृपा पात्र थे। किन्तु दुर्भाग्य से सोने में कठोरता की तरह, उनकी देह में अष्टावक्रता थी। इसलिए वह किसी स्त्री के मन में नहीं पैठ सके। कभी शास्त्रार्थ करने के लिए राजसभा में गए उस महापण्डित की दृष्टि राजनर्तकी की त्रिवली की गाँठ में फँस गई। राजा की कृपा से राजमहल में ही उन दोनों का विवाह हो गया। उन दोनों से यह चन्द्रमा की तरह ( किसी तीसरे से न उत्पन्न ) वंश परम्परा को चलाने वाला पुत्र उत्पन्न हुआ। माता-पिता द्वारा अत्यन्त परिश्रम से अक्षर ज्ञान कराने पर ( ब्राह्मण के रूप में सुरक्षित करने पर ) भी वह अपने पिता के ज्ञान का कण मात्र भी नहीं प्राप्त कर सका किन्तु चन्दन की लेप-गन्ध की तरह विद्या का वास उसे अवश्य लग गया। ज्ञान के दुस्तर सागर में अथेतिपण्डित की जिह्वा रूपी छोटी नाव की चपलता, पिता के पुण्यप्रभाव से यजमानों के श्रद्धापूर्ण हृदय के आनन्द के लिए होती है। समय के प्रभाव से, पिता के वियोग से दुःखी हृदय वाले उस अथेतिपण्डित ने कुलक्रमागत पुरोहित-जीविका को स्वीकार किया।

एक दिन किसी सेठ यजमान की पत्नी के द्वारा फेंके गए डण्डे से कोई बिल्ली मर गई। बिल्ली की हत्या से बड़ा पाप लगता है—ऐसा सोचकर प्रायश्चित्त के विचार से वह सेठानी अपने द्वारा किए गए पाप

का निवारण करने पुरोहित अथेतिपण्डित की शरण में गई। पूजा पर बैठा हुआ अथेतिपण्डित उसे दूर से ही देखकर, धनी यजमान की पत्नी आ रही है, यह दिन तो बड़ा शुभ है—ऐसा विचार कर आँखें मूँदकर, हाथ में ली गई रुद्राक्ष की जपमाला को जल्दी-जल्दी फेरता हुआ बनावटी ध्यानमग्न हो गया। उसने आकर, दूर से ही जमीन पर माथा टेक कर उसे प्रणाम किया। तब अथेतिपण्डित, आँखें खोलकर झूठा क्रोध दिखाता हुआ बोला—"पूजा की वेला में यहाँ आने का तुम्हारा कौन सा असह्य प्रयोजन है ? मेरी पूजा में विघ्न डालकर तुम्हें क्या मिलेगा ? तुम्हारी तो प्रवृत्ति बड़ी अधीर है कि क्षणभर भी विलम्ब नहीं सह सकती ! तो बताइए, आप आज यहाँ कैसे—भूलकर अथवा दिग्भ्रम के कारण अथवा नींद में उठकर चलने की आदत से—आ पहुँचीं ? वह सेठानी तो उसके वज्र प्रहार के समान वचन को सुनकर पहले से त्रस्त होती हुई भी और अधिक त्रस्त हो गई। डर के मारे उसका गला ही रुँध गया। केवल आँसू से आँखें भरकर, हाथ जोड़कर, मुँह लटकाकर, जड़ सी, गूँगी सी, बहरी सी, ग्रह से पकड़ी गई सी, पराधीन सो, विवश सो, ठगी गई सी, ठूँठ जैसो, विमूढ़ जैसी चुपचाप बैठी रही। तब उसके पीछे-पोछे आई हुई उसके घर की नौकरानी ने प्रणाम करके निवेदन किया—"महाराज, मेरी यह मालकिन, बड़े सेठ श्रीलक्ष्मीदत्त की धर्मपत्नी हैं। आज प्रातः रसोई घर में इनके डण्डा चलाने से एक विल्ली के प्राण निकल गए। इसलिए यह दुर्भाग्य की मारी, उस पाप के निवारण का उपाय जानने के लिए आपकी शरण में आई हैं। कृपया इन्हें प्रायश्चित्त का उपाय बतायें ताकि यह पाप से मुक्त हो जाय।"

यह सुनकर प्रसन्न मन से सिर हिलाते हुए अथेतिपण्डित आग में पड़ी हुई फूली हुई रोटी की तरह साँस छोड़कर, बनावटी चिन्ता के भाव से गम्भीर मुद्रा बनाते हुए बोला—"यह तो भारी अनर्थ है। उदार हृदय लक्ष्मीदत्त की बहू ऐसी क्रूरकर्म करने वाली होगी—यह मुझे स्वप्न में भी शंका न थी। जो सबेरे ही उठकर जमीन में बिल खोज कर चीटियों को भोजन कराता है, उसी को पत्नी हिंसा करेगी—इस पर कौन विश्वास करेगा ? किन्तु प्रारब्ध को मिटाने की सामर्थ्य किसमें है ? शास्त्रों में कहा गया कि बिल्ली की हत्या से (हत्यारा) व्यक्ति घोर कुम्भीपाक

नरक में जाता है। उसके कुटुम्ब पर भी पाप की छाया ग्यारह वर्ष तक मँडराती है। प्रायश्चित्त विधान में प्रतिदिन गरुड़ पुराण का श्रवण करते हुए ग्यारह ब्राह्मणों को भोजन, वस्त्र और आभूषण का दान देने का निर्देश है। ऐसा करते हुए ग्यारहवें दिन पुरोहित को श्रद्धापूर्वक मरी हुई बिल्ली के वजन के बराबर सोना देना चाहिए।" इस प्रकार तो यह धूर्त पण्डित मेरी सम्पत्ति ही छीनना चाहता है—ऐसा विचार करके वह सेठानी किसी-किसी प्रकार चिरौरी करती हुई बोली—"महाराज, कोई दूसरा आसान उपाय नहीं है? इस उपाय का बोझ सम्हालने की शक्ति तो मुझमें नहीं है।"

इसी बीच सेठ से भेजा गया ढोढे नामक नौकर आ पहुँचा। अथेतिपण्डित के द्वारा "कैसे चले?"—पूछने पर उसने निवेदन किया—"भगवन्, आज प्रातः भ्रमण के लिए निकले हुए मालिक श्रीलक्ष्मीदत्त का रास्ता बायें से काटकर एक बिल्ली निकल गई। मालिक अनिष्ट की शंका से लौटकर चौसाले में बैठ गए हैं। उन्होंने मुझे आपके पास अमंगल निवारण का उपाय पूछने भेजा है। इसलिए जो करना है, उसे बताइए।" नौकर ढोढे के मुख से पति के साथ हुई दुर्घटना सुनकर सेठ की प्रिय पत्नी—"हाय, कैसा बुरा दिन है! भाग्य आज प्रतिकूल है"—ऐसा कहकर फूट-फूट कर रोने लगी। अथेतिपण्डित ने, नौकर का नाम ढोढे जानकर, पहले कभी कान में पड़े पाणिनिसूत्र का स्मरण किया—'ढोढे लोपः।' खेदपूर्वक साँस छोड़कर बोला—"अरे यह बिल्ली नहीं, भावी विपत्ति की सूचक है। 'ढोढे लोपः' सूत्र के अनुसार विचार करके, सन्देशवाहक के नाम को गणना से यह निश्चय करता हूँ कि भविष्य में सेठ के कुल और धन का लोप आसन्न है। इसलिए बड़ा भारी अनुष्ठान करना पड़ेगा।"

नौकर ढोढे प्रणाम करके चला गया किन्तु सेठानी उसी तरह बैठी रही। सहसा अथेतिपण्डित की पत्नी घर से निकलकर फूटे काँसे के बर्तन की तरह झन्नाटी आवाज में उन्हें सम्बोधित करके बकने लगी—"अरे सुनते हो या नहीं! अपने सुपुत्र का कुकृत्य देखो, जिसने घर की बिल्ली को गेंद फेंककर परलोक भेज दिया। कैसा क्रूर कर्म किया? बोलो, इस पाप का क्या होगा?" उसी समय उसका सन्तोष नामक

पुत्र आकर पिता से बोला—"गेंद खेलने के अभ्यास में, गेंद फेंकने के समय सहसा वह बिल्ली आ गई और उसकी चोट से मर गई। इसमें मेरा क्या दोष ?" यह सब सुनकर मुस्कुराते हुए पण्डित ने कहा—"ठीक कहते हो। तुम्हारा कोई दोष नहीं और न ही तुम्हें बिल्ली की हत्या का पाप लगेगा। अपितु ब्राह्मणपुत्र के हाथ से मारी गई उस बिल्ली की मुक्ति ही सम्भव है। शास्त्रों में कहा गया है—

क्रीड़ा से सन्तोष के, यदि कोई बिल्ली मरी।
इसमें कोई पाप नहीं, स्वर्ग गई या जग-तरी।।
यदि शंका हो पाप की, तो है एक उपाय।
दूध, भार ले मार्जरी, दे सन्तोष पिलाय।।

अथेतिपण्डित की छल भरी बात सुनकर उसकी बगुलावृत्ति जानकर वह सेठानी प्रायश्चित्त का अनुष्ठान मना करके अपने घर चली गई। मोटी मछली ठगी के जाल में फँसकर भी हाथ से फिसल गई—यह समझकर अथेतिपण्डित बहुत नाराज हुआ और अपनी पत्नी की अधीरता के लिए उसे फुफकारना आरम्भ किया। पुनः उसका मायके भाग जाना स्मरण करके स्वयं ही चुप हो गया।

नाम-रूप-वृत्तान्त युत धूर्त पण्डित की ठगी।
धर्मार्थ विनोद के लिए सबके हित मैंने कही।।
लक्ष्मी-वाहन, मूढ़ और जो आँखें रहते भी अन्धे।
बगुला भगत हो रहे मोटे, पतले कर उनके कन्धे।।
यह कथा अथेतिपण्डित की, सद्धर्मनयन का मृदु अञ्जन।
प्रभुकृपा रूप पाकर इससे नयनदोष का कर भञ्जन।।

## : १० :

# दहेज का तमाशा

पहले कभी आकाशमार्ग से पर्यटन करते हुए देवर्षि नारद ने यमदूतों के द्वारा फन्दे में बाँध कर ले जाई जाती हुई दो कन्याओं को देखा। लावण्य की निर्झरिणी सी, तारुण्य की हृदय सी, करुणा की राशि सी, वेदनावृक्ष के एक डण्ठल में लगे दो फलों सी, आँसुओं से भरे हुए, पीड़ा के पौधे के थाले सी, भय की लता के अङ्कुर सी, भयचकित हरिणी के बाहर निकल कर स्थित दोनों नेत्रों सी, हवा से अलग हुई आकाश गङ्गा की दो तरङ्गों सी, पाले से झुलसी कमलिनी की कली सी, चन्द्र किरणों से न छुई गई कुमुदिनी की कली सी उन दोनों कन्याओं को देख-देख कर वीणा बजाना भूलकर देवर्षि ने विचार किया--"निश्चय ही इसमें विधि की कोई विडम्बना है क्योंकि ये दोनों कन्यायें असमय में काल के फन्दे में पड़ी दिखाई दे रही हैं। अच्छा, इस कालदूत से पूछता हूँ--ऐसा निश्चय कर जब तक वे पास पहुँचे तब तक वे दोनों कन्याओं को लेकर यमराज भवन में प्रविष्ट हो गए। उनका पीछा करते हुए नारद भी यमराज भवन की चहारदीवारी फाँद कर सहसा यमराज के सम्मुख पहुँच गए। प्रीति और आश्चर्य से आँखें फाड़कर यमराज ने देवर्षि का सत्कार करके विनयपूर्वक उनके आने का कारण पूछा। नारद के मुख से जिज्ञासा भरी बात सुनकर मुस्कुराते हुए वे बोले--"महामुनि, क्या कहूँ? मनुष्य जाति कलङ्कित हो गई है। प्रतिदिन ही हजारों से अधिक नवविवाहित, अविवाहित कन्यायें, प्रातःकाल के कुन्द-कुसुम की तरह जीवन त्यागकर यहाँ पहुँच रही हैं। इनकी इस दुर्गति का कारण दहेज है। दहेज लोभी स्वार्थान्ध धनपशु क्रूर मनुष्य अपने हाथों से इनके प्राण हरण करता हुआ इन्हें मुझे भेंट करता है। इस समय भारतभूमि इन दुष्कर्मों से अत्यधिक काँप रही है। ये दोनों कन्यायें भी उसी दहेज राक्षस के भय से भागकर मेरी शरण में आ गई हैं। वेदों का अभ्यास करते-करते जड़ बने ये पितामह भी क्यों रूप-गुण-सम्पन्न कन्या को गरीब के घर भेज देते हैं--मैं भी समझ नहीं पाता। इन दोनों की भी यही कथा है। गरीबी के कारण इनके पिता ने बहुत अधिक प्रयत्न करके भी जब

अपनी इच्छा के अनुरूप घर-वर नहीं पाया, तब उसकी दुर्दशा को सहन न कर सकने वाली, इन दोनों युवा कन्याओं ने उसकी निराशा दूर करने के लिए हर प्रकार से निश्चय करके गले में फन्दा लगाकर अपने प्राणों का त्याग कर दिया।" गरीब परिवारों के ऊपर दहेज के ओले बरसने की भयंकर आवाज सुनकर दयावान् देवर्षि ने विरक्त होते हुए भी आँखें लाल करके उच्छ्वासपूर्वक दुःखी होकर सोचा—

**पैदा हुई गरीब घर, शुभ लक्षण की खान।**
**कन्या क्या दुर्गति सहे, हुआ मुझे सब ज्ञान॥**
**यदि ये भागी दण्ड की, दे दहेज को प्राण।**
**तो दहेज के दानवों का कैसे फिर त्राण ??**

अपने चित्त का क्षोभ मिटाने के लिए नारायण का दर्शन करने वह क्षीरसागर की ओर चल पड़े। शीघ्र ही वहाँ पहुँचकर लक्ष्मी सहित शेषशायी पद्मनाभ विष्णु को देखा। "अरे देवर्षि बहुत दिनों बाद दिखाई पड़े। धर्म को वृद्धि तो हो रही है न! प्रजा कुशल से तो है!! पृथ्वी समृद्ध और शान्त है न!!!"—ऐसे ही भगवान् विष्णु के अन्य अनेक वचन सुन-सुनकर नारद ने कहा—"हे प्रभु, जिस पृथ्वी पर आप धर्म की रक्षा हेतु अवतार लेते हैं, वही पृथ्वी इस समय दहेज के त्रास से विक्षुब्ध है। असंख्य कन्यायें दहेज दानव से अति पीड़ित हो नित्य ही अपने प्राणों की आहुति दे रही हैं। आर्यावर्त के भरतखण्ड में रक्त की प्यासी दहेज लीला पिशाचिनी नंगी होकर नाच रही है। दहेज के लोभ से मनुष्य वैसा क्रूर व्यवहार कर रहा है जैसा कि रक्त के स्वाद से परिचित जीभ वाले हिंसक पशु भी नहीं करते। जो कन्याओं के पिता हैं, उनकी दशा तो अवर्णनीय है। जैसे आग में तपा हुआ लोहा कोमल हो जाता है वैसे ही कन्या के सुख की कामना से उनका हृदय भी करुण और दीन हो जाता है। वर के परिवार की दहेज सम्बन्धी नयी-नयी माँगें रक्तबीज की तरह बढ़ती रहती हैं। जैसे आहुतियाँ देने से आग की लपट अधिक, और अधिक बढ़ती है, वैसे ही दहेज की एक-एक माँग पूरी करने से दहेज लोभी व्यक्ति की लालच सुरसा का मुख बन जाती है। मँहगाई और नित्य नये वैज्ञानिक आविष्कार, कन्या के पिता के सिर पर वज्रपात जैसे पड़ रहे हैं। मैंने तो आज ही यह दुर्घटना देखी-सुनी है। मेरे मन में महान् कष्ट पैदा हो रहा है। हाय, कन्यायें कैसे जीयें!"

देवर्षि के वचन सुनकर नारायण ने लम्बी गरम साँस छोड़कर कहा—"ऐसा ही है। भारतवर्ष में इस प्रकार की कुवृत्ति सुनी जा रही है। वहाँ दैवी सम्पत्ति क्षीण हो रही है और आसुरी सम्पत्ति बढ़ रही है। ऐसी और अन्य भी सागाजिक कुरीतियाँ तथा मानसिक विकार पैदा होते हैं जब लोगों की ईश्वर में अनास्था, धर्म में ह्रास, नैतिकता का लोप, मर्यादाविधि का नाश, विवेक का अभाव और स्वार्थपरक बुद्धि उत्पन्न होती है। दूसरों को उपदेश देने में कुशल व्यक्ति आदर्श (आचरण) का उपदेश देता है किन्तु स्वयम् आचरण नहीं करता। इस समय भारत-वर्ष में, समाज और राजनीति में इस प्रकार के बकवादी और दोमुँहे लोग ही नेता बने हुए हैं। इसलिए बहुत प्रयत्न करने पर भी यह दुष्प्रवृत्ति नहीं रुक रही है। यदि आपको अच्छा लगे, तो भारत में दहेज सम्बन्धी कोई घटना देखना चाहता हूँ।"

नारद ने वहीं अपनी वीणा और कमण्डलु रखकर नारायण के साथ ब्राह्मण वेश बनाकर दहेज का तमाशा देखने के लिए प्रस्थान किया और आकाश में से ही सुनिर्मित, शोभासम्पन्न, चूने से पुता हुआ अति विशाल भवन देखा। उन दोनों ने उसके प्राङ्गण में किसी प्रौढ़ा द्वारा मुट्ठी से पकड़े गए बालों वाली, आँसू बहाती हुई, फीके पड़े मुँह वाली, बाण से घायल हरिणी की तरह व्याकुल, तपाये गए सोने के समान गोरे रंग वाली सुन्दर युवती को, अपने पति द्वारा पीटी जाती हुई देखा। दया से द्रवीभूत करुणानिधि ने वहाँ पहुँच कर उसकी प्राणरक्षा की। द्वार बन्द होने पर भी भवन में कोई कैसे प्रविष्ट हो गया—इस प्रकार देवदूत की शंका से वह प्रौढ़ा आश्चर्यचकित हो मन ही मन डर गई। स्वयं ही युवती के बालों को छोड़कर अपने पुत्र को मारने से मना किया। नारद भी वहाँ पहुँचकर कहने लगे—"प्रतिज्ञा किए गए दहेज के धन को न दे पाने के बदले में ही इस युवती की यह दुर्दशा की जा रही है। हाय री क्रूरता! स्त्री ही स्त्री की शत्रु बन गई है। यह बड़ी विडम्बना है कि ये स्त्रियाँ माता के रूप में अपनी कन्या के लिए सारा सुख चाहती हैं किन्तु सास के रूप में अपनी बहुओं को खूब सताती हैं।" नारायण ने कहा—"देवि, दुर्बुद्धि दूर करो। अपनी बहू को कन्या के समान मानो अन्यथा तुम्हारा सब कुछ नष्ट हो जायगा।"

तत्पश्चात् जब वे दोनों आगे बढ़े तब उन्हें भारी भीड़ भागती हुई दिखाई पड़ी। वस्त्र और अलङ्कारों से सुशोभित वे सभी डरे और घबराये हुए, बडवानल से विक्षुब्ध मछलियों की तरह, भय से इधर-उधर भागते हुए, ऊँची-नीची जमीन की परवाह न करते हुए, अपने प्राण बचाने के लिए धनुष से फेंके गए बाणों की तरह रास्ता खोजते हुए, बहुत तेज दौड़ते हुए, तपाये हुए लोहे पर पड़े पैर की तरह पैरों को रखते-उठाते हुए, एक दूसरे से आगे निकल जाने की इच्छा से, तनिक सी देर में बहुत दूर चले जाना चाहते थे। कोई किसी की नहीं सुनता था। किसी के जूते निकल कर गिर गए, किसी की धोती खिसक गई, किसी का दुपट्टा उड़ गया, किसी की पगड़ी गिर गई। भारी गर्द-गुबार के बीच दुर्गति को प्राप्त हुए वे सभी चिल्ला-चिल्लाकर दहेजलोभी वर के पिता को गालियाँ दे रहे थे। "यह क्या है"—विस्मयपूर्वक जब वे दोनों वहाँ गए तब दहेज-लीला जानकर रोमाञ्चित हो गए। विवाहमण्डप में ही वर के पिता ने अनोखे तरीके से, सिन्दूर-दान के समय वर के लिए गले में पहनने की सोने की जंजीर अथवा उसकी कीमत के रुपए की माँग रख दी। तत्काल ही यह कैसे सम्भव होगा—इस प्रकार कन्यापक्ष द्वारा चिरौरी-विनती कर वह किसी तरह मना लिया गया। किन्तु आज वराहार के समय उसने फिर वही हठ पकड़ लिया। उस दहेजलोभी के दुराग्रह से दुःखी और क्षुब्ध कन्यापक्ष के लोग लाठी लेकर उसे मारने लगे। केवल वर का पिता ही नहीं अपितु दूसरे कई बाराती भी घायल हो गए। इस प्रकार ये सभी मंगल हर्ष के अवसर पर दुर्गति को प्राप्त हुए। कैसी यह दहेज लीला है—मुस्कुराते हुए वे दोनों अन्यत्र चले गए।

किसी दूसरे गाँव में पहुँचकर उन दोनों ने एक बारात का जनवास देखा। द्वारपूजा के लिए प्रस्थान करने के लिए सुसज्जित, प्रसन्न मन वाले, स्नेहपूर्ण नेत्रों वाले, पान से रंगे ओठों वाले, सुन्दर तिलक रचना से शोभित मस्तक वाले वे सभी बाराती उस समय सन्न रह गए जब सहसा ही बारात चलने के मांगलिक बाजों की आवाज थम गई। उत्सुक आँखों से जब देखते हैं, तब कन्या के पिता को वर के पिता के चरणों में गिरा हुआ देखते हैं। 'अरे, यह क्या हो गया'—यह देखकर नारद और नारायण तेज कदमों से वहाँ पहुँचे। वर का पिता ऊँचे स्वर से चिल्लाकर

कह रहा था—"यह विवाह अब नहीं हो सकता। जब तक बाकी रूपए मुझे नहीं दोगे, द्वारपूजा की बात ही क्या? तुम्हारे दरवाजे की तरफ देखूँगा भी नहीं। सभी साज-सज्जा हटाओ, सब लोग वापस चलो।" कन्या का पिता—"ऐसा नहीं समधी, ऐसा न करें। मेरी इज्जत और जाति में बड़प्पन अब आपके ही हाथों में है। दयापूर्वक विचार कीजिए, मैं आपकी शरण में हूँ। मेरी कन्या का क्या अपराध है? आप प्रसन्न हों, मैं अपनी बात अवश्य पूरी करूँगा।" किन्तु निष्ठुर वर के पिता ने तनिक भी कान न दिया। 'अरे, यह बेचारा तो संकट में फँस गया'—ऐसा सोचकर नारायण स्वयं मुखिया के वेष में आकर, चाहे गए धन से अधिक उसके हाथ में रखकर, उसे धिक्कारते हुए वहाँ से देवर्षि के साथ चले गए।

रास्ता चलते हुए नारायण ने कहा—"देवर्षि, स्थिति बड़ी विषम है। भारतीय लोग दहेज की गन्दगी से विवाह के पवित्र संस्कार को दूषित कर रहे हैं। बिना परिश्रम के भौतिक वैभवसम्पन्नता प्राप्त करने के लिए लोग, दूसरे (कन्या) पक्ष की विवशता, दीनता और कष्ट का विचार न करके अधिकाधिक दहेज प्राप्त करने के लोभ से पागल मतवाले की तरह इस पैशाचिक वृत्ति को बढ़ावा दे रहे हैं। स्वेच्छा से पुण्य के लिए दिए जाने वाले कन्याधन को वरपक्ष आजकल अपनी सामाजिक प्रतिष्ठा के साथ जोड़कर केवल स्वार्थपूर्ति के लिए हठपूर्वक कन्यापक्ष से अधिक से अधिक ऐंठना चाहता है। दहेज के लोभी रक्तबीज के समान घर-घर पैदा हो रहे हैं।" देवर्षि कुछ कहना ही चाहते थे कि उन्होंने सामने से आते हुए वाहन समूह को देखा। उन वाहनों में दुल्हन के साथ बारात और दहेज में प्राप्त पर्याप्त सम्पत्ति थी। उन्हें पारकर वे दोनों विश्राम हेतु एक उपवन में गए और वहाँ पत्नी सहित एक प्रौढ़ व्यक्ति को देखा। आँसू से मलिन मुख और खिन्न हृदय वाले उस पुरुष के पास जाकर नारायण ने पूछा—"ऐसी दशा कैसे हो गई?" उसने भी उच्छ्वासपूर्वक—"क्या करेंगे आप? मैं इस समय सुख-दुःख के झूले पर चढ़ा हूँ। आज मेरी कन्या अपने पति के घर गई है। उसके ताजे विछोह से हम दोनों अत्यधिक दुःखी हैं। किन्तु अब हम चिन्तामुक्त हुए—यही हृदय में परितोष है। मेरी एकमात्र सन्तान यही

कन्या है—यह विचार कर, उसके सुखी जीवन के लिए, वर के कुटुम्बियों की सारी इच्छाओं की पूर्ति के लिए मैंने अपनी जमीन बेचकर और ऋण लेकर भी काफी दहेज दिया"—इतना कहकर चुप हो गया।

नारायण, अपने सिर पर हाथ रखकर, देवर्षि के साथ दहेज का तमाशा देखकर, उसे दूर करने के उपाय का विचार करते हुए वहाँ कुछ समय तक रुके रहे। देवर्षि ने कहा—"प्रभु, भाग्य का खेल अचिन्तनीय है—

एक अपना सब लुटाये, दूसरा मुँह खड़ा बाये।
कहीं रोना, कहीं हँसना, कैसा खेल दहेज दिखाये ??
निष्ठुर यह दहेज दानव अब निगल रहा कन्याओं को।
अन्धा बहरा अविवेकी खल डरा रहा ललनाओं को॥
भगवन् ! भक्ति लगे यदि अच्छी, सज्जनरक्षाव्रत हो याद।
तो दहेज दानव को मारो, भूकलङ्क हो दूर विषाद॥

## : ११ :

# पड़ोसी

"स्वागत है, स्वागत है, आप कुशल तो हैं ? जानता हूँ, जानता हूँ, आप इस घर में ( किराये पर रहने के लिए ) आये हैं।" जब तक मैं कुछ कहता तब तक उन्होंने पुनः आटमेटिक ध्वनियन्त्र की तरह मेरे कानों को अपने मीठे कोमल स्वर से भर दिया—"अहा ! हम लोगों का और इस बस्ती का भी बहुत बड़ा सौभाग्य है कि आप जैसी विभूतियाँ यहाँ निवास करने की कृपा करती हैं। आपके आगमन से यह बस्ती रेगिस्तान में नखलिस्तान की तरह हो गई। कल सायंकाल ही दरवाजे पर आपकी नामपट्टिका ( Name Plate ) देखकर और आज प्रत्यक्ष शुभ दर्शन पाकर अपने को बहुत मानता हूँ। आप नहीं बल्कि हम लोगों के प्राणों की आशा ही आ गई है। अच्छा, कभी आराम से बैठकर बातें करेंगे।" मैंने भी कहा—"क्यों नहीं, अवश्य ही, यह आपकी बड़ी कृपा होगी।" फूली हुई रोटी जैसे गालों से शोभायमान मुख वाले वह अपरिचित पड़ोसी मुस्कराते हुए किवाड़ बन्द कर घर के अन्दर हो गए। मैं भी प्रातःकालिक भ्रमण के लिए और दूध लाने के लिए वहाँ से धीरे-धीरे चल पड़ा।

महानगरों में जीवनवृत्ति इस प्रकार सिकुड़ती और एकपक्षीय होती जा रही है कि एक ही मकान में रहने वाले भी एक दूसरे से परिचित नहीं हो पाते। यदि अपना कोई मतलब नहीं है अथवा द्वार पर नामपट्टिका नहीं है तो सामने या बगल में रहने वाले पड़ोसी को जानने के लिए कोई क्यों कष्ट करे ? यह क्या करता है ? कहाँ जाता है ? कब आता है ? परिवार में कितने सदस्य हैं ? यह सब जानने की किसे फुर्सत है ? खूब फूले-फले यह दूरदर्शन यन्त्र ! जो अवकाश के दिनों में मिलने वाले मौकों को भी अब बन्द कर रहा है। स्थिर हुई जलराशि की तरह अब सामाजिक जीवन में भी एकमात्र दुर्गन्ध भरे विकार उत्पन्न हो रहे हैं। इस प्रकार और बहुत सी बातें सोचते हुए मैं मन में पड़ोसी तत्त्व का चिन्तन करने लगा। यदि उस तत्त्व में आपकी भी रुचि हो तो क्षणभर रुक कर सावधान मन से सुनिए—

पूर्वजों के सुकृत से बने अपना घर वहाँ।
पुण्य हो भारी अगर सज्जन पड़ोसी हो जहाँ॥
इस धरा पर शत्रु या फिर मित्र हो वैसा नहीं।
सिर चढ़ा या हृदय भीतर जैसा पड़ोसी हो यहीं॥
कोई कैसे जी सके पाकर पड़ोसी दुर्वचन।
बिच्छुओं का डंक हो, अन्धे कुँये में हो पतन॥

उस दिन उस पड़ोसी महोदय का दर्शन फिर नहीं हुआ। दूसरे दिन प्रातःकाल ही दरवाजे पर लगी बिजली की घण्टी घनघना उठी। "कौन है भाई?"—ऐसा कहकर जब मैंने खिड़की की किवाड़ खोलकर झांका, तब भी नमस्कार करके, "अरे, आप तो दैनिक कार्यों में लगे है, अच्छा, मैं तो ऐसे ही चला आया था, जाता हूँ, फिर कभी फुर्सत के समय आऊँगा"—कहकर खरगोश की सींग की तरह गायब हो गया। मेरा यह पड़ोसी विचित्र व्यक्तित्व का है। अकाल में आए वर्षा के बादल की तरह (बिना अवसर के काले बादलों के समान) कुछ आवाज करके लौट जाता है। फिर दूसरे दिन बिना घण्टी बजाये ही, "अरे, डॉ॰ प्रभाकर महोदय घर में हैं या नहीं?"—पुकार कर किवाड़ पर हाथ से थाप देकर खड़ा हो गया। उस समय साबुन पुते गाल वाला मैं दाढ़ी बनाने में लगा हुआ था और सुनकर भी न सुनने की मुद्रा बनाकर ज्यों का त्यों रह गया। किन्तु रसोईघर से मेरी पत्नी ने बहुत आदर भरे स्वर में मुझे जागरूक किया—"अरे, नहीं सुनते! कोई द्वार पर पुकार रहा है।" मैंने कहा—"जाओ, जाकर तुम्हीं देखो।" उसके जाने का सूचक—पायलों की रुनझुन और किवाड़ की सांकल खुलने की आवाज सुनकर, आतिथ्य के प्रति निश्चिन्त होकर, उत्तम श्रेणी के मनुष्य कार्यारम्भ करके (बिना पूरा किए) नहीं छोड़ते—इस न्यायसे (दाढ़ी बनाने का) वह कार्य समाप्त करके स्नान-घर में घुस गया। वह द्वार पर खड़ी होकर उसके साथ देर तक बातें करती रही। लौटकर मुझसे बोली—"पड़ोसी काकोदर महोदय थे। उनका बहुत लम्बा नाम मैं नहीं याद रख पा रही हूँ। किन्तु वह मुझे सज्जन लगते हैं। मैंने आज सायंकाल उन्हें सपरिवार चाय पान हेतु निमन्त्रित किया है। वह भी तुम्हारे साथ बातें करने के लिए बहुत

उत्सुक प्रतीत होते हैं।" मेरी मौन स्वीकृति पाकर वह फिर रसोई के कामों में लग गई।

सायंकाल सही समय पर काकोदर महोदय अपने सीमित परिवार के साथ मुस्कराते हुए मेरे घर आये। मेरी पत्नी ने द्वार खोलकर उनका स्वागत किया। उन्हें अतिथिकक्ष में बैठाया। मैं भी वहाँ पहुँचकर अभिवादन द्वारा उनका सत्कार करके काकोदर के पास बैठ गया। उसके बताने से ज्ञात हुआ कि यह महाराष्ट्रवासी हैं और अपनी पैतृक परम्परा से पूजापाठ आदि से भगवान् विष्णु ( बड़े-बड़े सेठों ) को प्रसन्न करते हुए यहाँ रहते हैं। किन्तु केवल इसी आकाशवृत्ति पर यह निर्भर नहीं है अपितु यह किसी स्थानीय कार्यालय में सहायक पद पर कार्य करते हैं। इनके नामाक्षर हैं—श्रीनरहरिवामनगदाधरविष्णुशास्त्री काकोदर।

मेरी पत्नी के हाथ से बने स्वादिष्ट व्यञ्जनों के आस्वादन के साथ ही मीठी-मीठी बातें आरम्भ हुईं। इस संसार में पदार्थों से मुँह (पेट) भर देने पर कौन वश में नहीं हो जाता ? काकोदर महोदय के परिवार का पेट, व्यञ्जनों का स्वाद ले-लेकर पर्याप्त जल पीकर गले तक खाकर अच्छी तरह भर गया। आहार-व्यवहार ( भोजन और लेनदेन ) में लज्जा त्याग देने वाला ही सुखी रहता है—इस मन्त्र का सम्यक् प्रयोग मैंने यहीं देखा। सुखपूर्वक भोजन करके बालक इधर-उधर खेलने लग गए। काकोदर की अन्तिम सन्तान ( बच्चा ) वहीं सोफे पर सो गया। वे दोनों स्त्रियाँ घर के आँगन में जाकर चारपाई पर बैठकर बहुत देर तक जीभ की खुजलाहट मिटाती रहीं। बोलने में चतुर काकोदर मुझे अवसर न देकर स्वयं ही बोलने में जुट गया। वक्ता प्रायः श्रोता के कष्ट का अनुभव नहीं करते। यदि श्रोता धैर्यवान् और संकोची प्रवृत्ति का हुआ तो फिर कहना ही क्या ! वे बेरोकटोक बकते रहते हैं। किन्तु काकोदर ऐसा नहीं है। वह श्रोता की रुचि का अनुमान करके ही कुछ कहता है। उसकी बातों से मुझे पता लगा कि वह गृहस्थी की झंझट से भरे जीवन में भी साहित्यिक रुचि रखता है। इसके लिए वह अपने कार्यालय के समय का सदुपयोग करता है। उसके सहयोगी वहाँ जब अपने कर्तव्य का निर्वाह न कर अनेक खराब तरीकों से अपना समय बिताते हैं, तब ( उस समय ) काकोदर अपनी कुर्सी पर बैठा हुआ ही

अच्छे साहित्य में चित्त लगाता है। कभी-कभी अपने हृदयगत भावों को कविता के रूप में कार्यालय के प्रयोग में आने वाले कागजों पर उतार लेता है। यह बात उसने बड़े हाव-भाव और प्रसन्नता से बतायी। प्रसङ्गवशाद् उसने प्रयत्नपूर्वक शब्दों की जोड़-तोड़ से बनाई गई अपनी काव्य रचना भी सुनाई और मैंने भी विवश होकर बधाई देते हुए उसके काव्य की प्रशंसा की।

अपना काव्य-प्रसङ्ग समाप्त करके काकोदर ने विनोत भाव से कहा—"प्रायः आपका साहित्य पढ़-समझकर बड़ी प्रेरणा मिलती है। मैं मानता हूँ कि उसके रस से आर्द्र होकर पत्थर भी कोमल होकर पिघल जायगा, साहित्य के रस से सिक्त अन्तःकरण वाले रसिकों ( सहृदयों ) की बात ही क्या ? आपके साहित्यरूपी दर्पण में मैंने ( आप ) श्रीमान् की जैसी छवि देखी थी, वैसी ही आज मैंने प्रत्यक्ष देखी। आपकी सन्निकटता पाकर मुझे बहुत प्रसन्नता हुई। मुझे अपना सेवक मानिये। सेवा हेतु आदेश देने में संकोच न कीजिए। आपकी सारी कठिनाइयाँ दूर करने के लिए यह सेवक तैयार है। यहाँ रहते हुए मुझे अनेक वर्ष बीत चुके हैं। आप तो यहाँ अभी नये आए हैं। इसलिए मैं सब कुछ साध लूँगा। यह बस्ती बड़ी विचित्र है। यहाँ रहने वाले लोग—स्वार्थी, सहानुभूतिरहित, सुअर की वृत्ति वाले ( गन्दगी में मुँह मारने वाले ) हैं न कि आसानी से जीविका अर्जित करने वाले; सदैव आकाश में चलने वाले ( हवाई बातें करने वाले हैं ) न कि दान सहित भोग करने वाले; अजगर जैसे आलसी हैं न कि सदाचरण युक्त धर्म वाले; द्वेष करने वाले हैं न कि अच्छे वेष वाले; सदैव सोने वाले हैं न कि अच्छे अभिप्राय ( आन्तरिक भाव ) वाले; अपनों से अलग रहने वाले हैं न कि ब्राह्मणों के साथ रहने वाले; आग लगाने वाले हैं न कि यज्ञ करने वाले; बुरे शासन वाले हैं न कि कुश के आसन वाले; सदाचार से रहित हैं न कि अच्छी और गोल मोतियों वाले; पंखों से हीन हैं न कि पक्षपात रहित तथा कुत्ते पालते हैं न कि अपने लोगों का पालन करने वाले हैं। यहाँ सूर्य ( दिनेश नामक व्यक्ति ) रात में चलता है; मङ्गल ( नामक व्यक्ति ) अमंगल करता है; चन्द्रमा ( नामक व्यक्ति ) विष ही उगलता है; सत्यदेव असत्य बोलता है; सुभाष दुर्वचन बोलता है, दीपक (प्रदीप नामक व्यक्ति)

अंधकार में डूबा रहता है, वृद्ध भी बालक ( मूर्ख ) हैं। यहाँ अशोक, शोकयुक्त है, इन्द्रियों से विकल व्यक्ति जुआ खेलते हैं, तीन आँखों वाला ( त्रिनेत्र नाम वाला व्यक्ति ) भी अन्धा है, पुरुष कठोर हैं, स्त्रियाँ दुष्ट हैं, अबलायें प्रबल हैं, ब्राह्मण पक्षीभोजी हैं, सरदार चिड़ियाँ ले जाने वाले हैं, सभी कलावान् व्याकुल हैं, सूत कातने वाले जनेऊ रहित हैं, मिश्र लोग अलगाव पैदा करने वाले हैं, पाठक लोग पाठ नहीं करते, शुक्ल लोग काले रंग के है, उपाध्याय लोग पढ़ते नहीं, चतुर्वेदी लोग संवेदनाहीन हैं, त्रिवेदी लोग वेदों के ज्ञान से रहित हैं, पाण्डेय लोग बुद्धिहीन हैं, सिंह लोग डरपोक हैं, कुशवाहा लोग कुश नहीं लाते ( कार्य में कुशल नहीं हैं ), कुम्हारों को सन्तान नहीं हैं, हरिजन लोग भगवान् का नाम नहीं लेते, ब्राह्मण लोग अनर्थकारी हैं, क्षत्रिय लोग घायल और छत्रहोन हैं; वैश्य लोग वेश बनाकर कमाते हैं; आचार्य आचारहीन हैं और शास्त्री लोग शास्त्रवेत्ता नहीं है। ये सब और दूसरी भी बहुत सो बातें करके, इस बस्ती को विशेषतायें बार-बार बताकर, बहुत सारा समय बिताकर काकुकुशल काकोदर किसी तरह मेरा अभिप्राय समझकर, पर्याप्त नाश्ता करके भारी भरकम होते हुए भी अपनी बातें कहकर चिन्ता मुक्त, हलके हो गए। बार-बार आभार प्रकट कर, सपरिवार उसके चले जाने पर मेरी पत्नी आकर मुझसे बोलीं—"ईश्वर की कृपा से हमें सज्जन पड़ोसी मिल गया। जैसे काकोदर भला है वैसे ही उसका परिवार भी।" मैंने कहा—"हो सकता है कि काकोदर सज्जन पड़ोसी हो। किन्तु और भी तो पड़ोसी हैं। इसी घर में दूसरे और तीसरे फ्लैट में दो पड़ोसी गुप्त और श्रीवास्तव रहते हैं। घर के बाहर भी दोनों ओर सटे हुए सिंह और शर्मा विराजमान हैं। एक पैर से लंगड़ा और दूसरा आँख से काना। एक अपनी कन्या के प्रति अन्धा और दूसरा अपनी पत्नी के प्रति बहरा। एक परम पाखण्डी और दूसरा भ्रष्टाचार का खजाना है। दोनों ही एक दूसरे को नीचा दिखाने के रोग से आतुर हैं।"

इसके बाद से काकोदरमहोदय ने प्रातःकाल का चायपान प्रायः मेरे ही साथ करना आरम्भ किया। उसके बदले वह सदैव, "मेरे लायक कोई सेवा—" यह निवेदन करता था। दूसरे पड़ोसियों का व्यवहार मेरे लिए सुख-प्रीति को समाप्त करने वाला ही हुआ। सिंह महोदय का

परम प्रेम से पाला गया अंग्रेजी नस्ल का पशुश्रेष्ठ कुत्ता प्रातःविहार के समय मेरे ही दरवाजे पर मलत्याग करता है। शर्मा जी कुछ न कुछ पूछने अवश्य चले आते हैं—जब मैं कहीं जा रहा होता हूँ। मेरे घर के अन्दर के पड़ोसियों की बात ही अलग है। ऊपरी मंजिल में रहने वाले गुप्त महोदय की प्रिय पत्नी अपने घर का कूड़ा, खिड़की से ऐसा फेंकती हैं कि वह सारा का सारा मेरे द्वार पर ही गिर पड़ता है। प्रतिदिन नये-नये ईर्ष्यापूर्ण व्यंग्य और कड़वे कूट-वचनों से वह इंजीनियर की पत्नी होने का इजहार करती है। दूसरा, श्रीवास्तव का परिवार तो विचित्र आचरण करता है। उसके माँगने के तरीकों से हम तो बहुत परेशान हैं। कभी उनके घर नमक नहीं होता, कभी बिल्ली दूध पी जाती है, कभी चीनी घट जाती है और कभी चायपत्ती का चूरा नहीं होता। यह सब हमें देना पड़ता है। महीने के आखिरी दिनों में प्रायः इस परिवार के मेहमानों की खातिरदारी मेरे ही घर से होती है। जब तब आधीरात में शराब की संगत का सुख लेकर नशे में धुत होकर घर आए हुए श्रीवास्तव जी की अनापशनाप बकवास से डर कर नींद दूर भाग जाती है। कान भी धन्य हो जाते हैं। पति-पत्नी के कलह की तीखी आवाज से बढ़ी हुई बच्चों की रुलाई सुनकर भारी सिर दर्द होने लगता है। सटे हुए बेर के काँटों की तरह वे केले के पत्ते के समान हमारे हृदय को विदीर्ण कर देते हैं। पड़ोसी से मिलने वाली पीड़ा बहुत है और काकोदर मामूली दवा है। दैव मेरा कल्याण करें।

दुस्तर सागर है संसार, लहरें-भवरें विघ्न बड़े।
जीवन मँहगा रत्न, पड़ोसी हिंसक हैं जलजन्तु खड़े॥
ले आधार पड़ोसी का यह सुन्दर कथा बनाई है।
आकाशवाणी के माध्यम से सबको पढ़ी सुनाई है॥
जो अपना कल्याण चाहता सावधान इसको सुन ले।
होगी नहीं पड़ोसी-बाधा उसे, वचन मन में गुन ले॥
जो विद्वान् रहस्यसहित इस कथातत्त्व को पीता है।
लाख पड़ोसी का सङ्कट हो, सुखपूर्वक वह जीता है॥

॥ कथाकौमुदी (पहली किरण) का हिन्दी रूपान्तर समाप्त ॥

## शुद्धिपत्रम्

| अशुद्धम् | शुद्धम् | पृष्ठे | पङ्क्तौ |
|---|---|---|---|
| स्वापलापः | स्वापलापैः | ४ | १ |
| उत्थाय | उत्थाप्य | ५ | ३ |
| कथंचिदुतृलुत्य | कथंचिदुत्प्लुत्य | १० | १६ |
| क्रीडयां | क्रीडायां | १६ | १४ |
| यद्याप | यद्यपि | १६ | १५ |
| प्रफुल्लवदनो | प्रफुल्लवदनः | १६ | २० |
| सुप्तं | सुप्तः | १७ | ४ |
| ममेव | अहमिव | २० | २ |
| मामुपहरन्ति | मह्यमुपहरन्ति | २७,४७ | २१,१८ |
| प्रकृष्य कर्णौ | कर्णौ प्रकृष्य | ३७ | २१ |
| निमाण | निर्माण | ४२ | २० |
| विदधाति | विदधति | ४८ | २८ |
| रोमाञ्चितो जातो | रोमाञ्चितौ जातौ | ४९ | २३ |
| प्रभूतां | प्रभूता | ५० | २५ |
| न वा | वा | ५२ | २५ |
| सुष्ठुप्रयाग- | सुष्ठुप्रयोग- | ५४ | ५ |
| पाठका! | पाठकाः | ५५ | ७ |
| बनी | बन | ६२ | १२ |

**लेखकस्यान्याः कृतयः**

१. कालिदास की कृतियों पर मल्लिनाथ की टीकाओं का विमर्श ( शोधप्रबन्ध )

२. महाकवि हर्षवर्धन ( आलोचना )

३. कविवत्सराजकृतः कर्पूरचरितभाणः ( संस्कृत-हिन्दी-टीका )

४. रघुवंशमहाकाव्यम् ( ६–७, १३–१४ सर्गाः ),, ,, ,,

५. कुमारसम्भवमहाकाव्यम् ( १–२–३ सर्गाः ),, ,, ,,

६. हितोपदेशः ( मित्रलाभः ) ,, ,, ,,

७. पञ्चतन्त्रम् ( अपरीक्षितकारकम् ) ,, ,, ,,

८. पालि-प्राकृत-संग्रहः

९. संस्कृत-साहित्य की संक्षिप्त रूपरेखा

१०. संस्कृत-व्याकरण-दीपिका

११. तत्त्वकथा [ विशुद्धानन्दप्रसंग, भाग–२ ] ( सम्पादन )

१२. कविवत्सराजकृतो रुक्मिणीहरण ईहामृगः ( यन्त्रस्थः )

१३. बतरस [ हिन्दी-निबन्ध-सङ्ग्रह ] ( शीघ्र प्रकाश्य )

✓१४. जाड़े की धूप [ हाइकू-सङ्कलन ] ,, ,,

✓१५. कोलाचलमल्लिनाथसूरिकृतं रघुवीरचरितमहाकाव्यम् [ सानुवादम् ] ,, ,,